पूर्व द्वार के दक्षिण ओर रक्तवर्ण के प्रेत के ऊपर स्थित पद्मकर्णिका पर कृष्णवर्ण के निर्ऋति स्थित हैं । इनके सव्य हाथों में खड्ग एवं कर्ति तथा वाम हाथों में खेट (फलक) तथा कपाल हैं । ये राक्षसी को समालिंगित किये हैं ।

आग्नेय में मृग के ऊपर स्थित पद्मकर्णिका पर कृष्णवर्ण के वायु हैं । इनके सव्य हाथों में कल्पद्रुम एवं पारिजात पुष्प तथा वाम हाथों में इन्द्रनील एवं नीलोत्पल हैं । ये प्रचण्डा को आलिंगित किये हुये हैं !

दक्षिण द्वार के वाम ओर महिष के ऊपर स्थित पद्मकर्णिका पर रक्तवर्ण के यम अवस्थित हैं । ये काली को आलिंगित किये हुये हैं । ये सव्य हाथों में दण्ड एवं खड्ग तथा वाम हाथों में शृंखला एवं पाश धारण किये हैं । इस द्वार के दक्षिण ओर मेष के ऊपर स्थित पद्मकर्णिका पर रक्तवर्ण के अग्नि (वैश्वानर) हैं और ये वरुणा को आलिंगित किये हैं । इनके सव्य हाथों में शक्ति एवं दण्ड तथा वाम हाथों में पद्म एवं कमण्डल हैं ।

नैर्ऋत्य में मयूर के ऊपर पद्मकर्णिका पर रक्तवर्ण के षण्मुख हैं । ये लक्ष्मी को समालिंगित किये हैं । इनके सव्य हाथों में शक्ति एवं कुन्त तथा वाम हाथों में रत्न एवं दर्पण हैं ।

पश्चिम द्वार के वाम ओर गज के ऊपर स्थित पद्मकर्णिका पर पीतवर्ण के कुबेर हैं । ये कौबेरी को आलिंगित किये हुये हैं । इनके दक्षिण हाथ में मणिरत्न एवं गदा तथा बांये हाथ में नकुल एवं पद्म हैं । इस द्वार के दांयीं ओर गज के ऊपर पीतवर्ण के शक्र हैं जो वासवी को आलिंगित किये हैं । इनके सव्य हाथों में वज्र एवं अग्निबाण तथा वाम हाथों में घण्टा एवं धनुष हैं ।

वायव्य दिशा में हंस के ऊपर स्थित कमलकर्णिका के ऊपर पीतवर्ण के ब्रह्मा हैं जो विद्युत को आलिंगित किये हुये हैं । इनके दक्षिण हाथों में सूची एवं अक्षसूत्र तथा वाम हाथों में पद्म एवं कुण्डिका हैं ।

उत्तर द्वार के वाम ओर वृषभ के ऊपर कमलकर्णिका पर शुभ्रवर्ण के रुद्र हैं । ये गौरी को समालिंगित किये हुये हैं । इनके दांये हाथों में त्रिशूल एवं बाण तथा वाम हाथों में सर्पावेष्टित खट्वांग एवं धनुष हैं । इस द्वार के दक्षिण ओर मकर के ऊपर स्थित पद्मकर्णिका पर श्वेतवर्ण के समुद्र हैं जो वाराही को समालिंगित किये हैं । इनके दांयें हाथों में पाश एवं रत्न तथा वाम हाथों में नागपाश एवं चन्द्रकान्तमणि हैं ।

ईशान दिशा में मूषक के ऊपर स्थित कमल कर्णिका पर गणेश हैं जो कौमारी को आलिंगित किये हुये हैं । इनके दांयें हाथों में परशु एवं वज्र तथा वाम हाथों में पाश एवं रत्न हैं ।

पूर्व द्वार के बांयीं ओर गरुड के ऊपर स्थित कमलकर्णिका पर कृष्णवर्ण के विष्णु स्थित हैं । ये श्री को आलिंगित किये हैं । इनके दांयें हाथों में चक्र एवं गदा तथा वाम हाथों में पद्म एवं शंख हैं ।

उपर्युक्त सभी देव वज्रासनस्थ तथा देवियां ललितपदासनस्थ हैं । ये बारह पद्म क्रमश: चैत्र, वैशाख, फाल्गुन, ज्येष्ठ, आषाढ, पौष, आश्विन, कार्तिक, मार्गशीर्ष, श्रावण, भाद्रपद एवं माघ के सूचक हैं तथा प्रत्येक पद्म में स्थित तीस देव-देवियों का वृन्द तत् तत् माह की तीस तिथियों के सूचक हैं । इस प्रकार ये 360 देव-देवियां वर्ष के 360 दिनों के सूचक हैं ।

**क्रोधदेव-देवियां**

कायमण्डल के प्रत्येक द्वार पर तथा इस मण्डल के ऊर्ध्व एवं अध: भाग में एक एक क्रोधदेव तथा देवी समाश्लिष्ट अवस्था में स्थित हैं । मण्डल के द्वारों पर इनकी स्थिति निम्नवत् है—

पूर्व द्वार पर सात कृष्णवर्ण के शूकरों द्वारा खींचे हुये कृष्ण रथ पर सवार नीलदण्ड स्थित हैं । ये पीतवर्ण की मारीची को आलिंगित किये हुये हैं । ये दांयें हाथों में चक्र एवं दण्ड तथा वाम हाथों में शंख एवं रत्न धारण किये हुए हैं ।

दक्षिण द्वार पर सात रक्तवर्ण के अश्वों के रथ पर आरूढ टक्किराज हैं । ये श्वेतवर्ण की चुन्दा को आलिंगित किये हुये हैं । ये दक्षिण हाथों में मुद्‌गर एवं कुन्त तथा वाम हाथों में पद्म एवं दण्ड धारण किये हैं ।

पश्चिम द्वार पर सात पीतवर्ण के गजों द्वारा खींचे हुये रथ पर आरूढ महाबल हैं । ये कृष्णवर्ण की वज्रश्रृंखला को आलिंगित किये हैं । इनके दांयें हाथों में मणि (विमलप्रभा केअनुसार असि) एवं कुलिश हैं तथा वाम हाथों में कलश एवं सर्प हैं ।

उत्तर द्वार पर सात श्वेतवर्ण के सिंहों द्वारा खींचे हुये श्वेत रथ पर आरूढ अचल हैं । यह रक्तवर्ण की भृकुटी को आलिंगित किये हैं । इनके दांयें हाथों में बाण एवं अंकुश तथा वाम हाथों में दण्ड एवं पाश हैं ।

कायमण्डल के ऊर्ध्व भाग आकाश में त्रिनेत्र एवं पञ्चवर्णी गरुडों द्वारा खींचे हुये हरित रथ पर आरूढ उष्णीष चक्रवर्ती हैं । इनकी प्रज्ञा अतिनीला हैं जो नीलवर्ण की हैं । इनके सव्य हाथों में कर्ति एवं वज्र तथा वाम हाथों में कपाल एवं घण्टा हैं ।

अधः भाग पाताल में अष्टपदों वाले सात कृष्ण शार्दूलों द्वारा खींचे हुये कृष्ण रथ पर आरूढ सुम्भराज हैं । इनकी प्रज्ञा हरितवर्ण की रौद्राक्षी हैं । इनके दक्षिण हाथों में परशु एवं त्रिशूल तथा वाम हाथों में नागपाश एवं खट्वांग हैं ।

नीलदण्डादि क्रोधदेवता रथों के ऊपर आलीढावस्था में तथा मारीच्यादि इनकी देवियां प्रत्यालीढावस्था में स्थित हैं ।

## नागदेव

कायमण्डल में नागदेवों की स्थिति तोरण स्तम्भों के मध्य वेदिका स्थान में हैं । यथा पूर्व द्वार के तोरण स्तम्भ की मध्य वेदिका के वाम और दक्षिण वायुमण्डल में पद्म एवं कर्कोटक हैं । ये दोनों कृष्णवर्ण के हैं तथा श्वानास्या और काकास्या को आलिंगित किये हैं । दक्षिण द्वार के वह्निमण्डल में क्रमशः रक्त वर्णी वासुकि एवं शंखपाल हैं जो शूकरास्या और गृध्रास्या को आलिंगित किये हैं । पश्चिम द्वार के पृथिवीमण्डल में पीतवर्ण के तक्षक एवं महापद्म हैं, ये जम्बूकास्या और गरुडास्या को आलिंगित किये हैं । उत्तर द्वार के जलमण्डल में शुक्लवर्ण के अनन्त एवं कुलिक हैं । ये क्रमशः व्याघ्रास्या और उलूकास्या को आलिंगित किये हैं । ऊर्ध्व आकाश में शून्यमण्डल में हरितवर्ण के जय हैं इनकी प्रज्ञा अतिनीला है तथा अधः पाताल शून्यमण्डल में नीलवर्ण के विजय हैं जो वज्राक्षी को समालिंगित किये स्थित हैं ।

उपर्युक्त सभी नाग वज्रासनस्थ एवं चतुर्भुजी हैं । प्रत्येक देव सव्य भुजाओं में अमृतघट एवं वज्र तथा वाम हाथों में पद्म एवं रत्न धारण किये हैं ।

## प्रतीच्छा-देवियां

वाङ्मण्डल की भाँति कायमण्डल की बाहरी वेदिकाओं में प्रत्येक द्वार के एक ओर चार-चार तथा दूसरी ओर पांच-पांच की संख्या में 36 प्रतीच्छा देवियां स्थित हैं ।

## पृथिव्यादि वलय तथा उनमें स्थित देव एवं ग्रह-नक्षत्र

जैसे पहले बतलाया जा चुका है कि कायमण्डल के बाहर महाभूतों का वलय है । पृथिवी वलय के ईशान कोण में उदित होता पूर्ण चन्द्रमा तथा नैर्ऋत्य दिशा में अस्त होता सूर्य है । अग्नि और वायु वलयों के मध्य महाश्मशान हैं जो आठ अरात्मक चक्रों के माध्यम से दर्शाये गये हैं । पूर्वादि दिशाओं में ये चक्र रक्तवर्ण के तथा आग्नेयादि विदिशाओं में श्वेतवर्ण के हैं । इन चक्रों में निम्नलिखित देवियां स्थित हैं । यथा—पूर्व चक्र में कृष्णवर्ण की श्वानास्या, दक्षिण चक्र में रक्तवर्ण की शूकरास्या, पश्चिम चक्र में पीतवर्ण की जम्बुकास्या, उत्तर चक्र में सितवर्ण की व्याघ्रास्या हैं । आग्नेय में कृष्णवर्ण की काकास्या, नैर्ऋत्य में रक्तवर्ण की गृध्रास्या, वायव्य में पीतवर्ण की गरुडास्या और ईशान में सितवर्ण की उलूकास्या हैं । ऊर्ध्व चक्र में नीलवर्ण की अनिला (अतिनीला) और अधः चक्र में हरितवर्ण की वज्राक्षी हैं । श्वानास्यादि सभी देवियां कर्ति, कपाल धारण किये, त्रिनेत्र वाली, नग्न, पञ्चमुद्राओं से मुद्रित और गले में मुण्डमालाएं धारण की हुई हैं ।

महाभूतों के वलय में, यथा वायुवलय में पूर्व एवं आग्नेय दिशा में चन्द्र एवं सूर्य, अग्निवलय में दक्षिण एवं नैर्ऋत्य दिशा में बुध एवं मंगल, पृथिवीवलय में पश्चिम एवं वायव्य दिशा में केतु एवं शनिश्चर, तोयमण्डल में उत्तर एवं ईशान दिशा में शुक्र एवं वृहस्पति, ऊर्ध्व शून्यमण्डल में राहु तथा अधः शून्यमण्डल में कालाग्नि हैं । यहीं वायुवलय में ध्रुव, अगस्त्य आदि 28 नक्षत्र, बारह राशि, षोडशकला, दशदिग्लोकपाल, नन्दी, महाकाल, घण्टाकर्ण, भृङ्गी, क्षेत्रपाल, दूती, हारीती, सर्वसिद्ध आदि साढ़े तीन करोड़ भूत विशेष नानावर्ण एवं संस्थान वाले विराजमान हैं[1] ।

•

1. कालचक्र मण्डल में स्थित देव परिकरों का यह विवरण आचार्य अभयाकरगुप्त विरचित निष्पन्नयोगावली के अन्तर्गत संगृहीत कालचक्रमण्डल, कालचक्रतन्त्र की टीका विमलप्रभा (द्वितीय भाग, पृ० 155-178) तथा जेफ्री हॉपकिन्स द्वारा अनूदित 'द कालचक्र तन्त्र रिट् ऑफ इनिसिएशन' के आधार पर प्रस्तुत किया गया है ।

# अभिषेक की प्रासङ्गिकता

—वङ्छुग दोर्जे नेगी—

[ सामान्यत: अभिषेक का अर्थ विशेष अधिकार की प्राप्ति है अर्थात् अभिषेक प्राप्त होने के पश्चात् ही तन्त्र में प्रवेश तथा तन्त्र के अध्ययन-अध्यापन एवं साधना का अधिकारी होता है । विशिष्टार्थ में यह स्वकाय-वाक् और चित्त में स्थित महासुखज्ञान का अवबोधक तथा युगनद्धकाय की प्राप्ति का अधिकारी बनाता है । प्रस्तुत सन्दर्भ में दीक्षा एवं अभिषेक का भेद प्रदर्शित करते हुये अभिषेक प्राप्ति के अभिप्राय को स्पष्ट करने का प्रयास किया गया है ]

भगवान् बुद्ध के वचनों में एक विशेषता यह है कि उन्होंने नीति और आचरण के क्षेत्र में सामाजिक आकांक्षा को सर्वोपरि रखा एवं महत्व दिया है । यही कारण रहा कि बौद्धधर्म विभिन्न निकायों में विभक्त हुआ तथा स्वदेश से बाहर भी इसका व्यापक प्रचार हुआ । इनके विचारों का जहाँ कहीं भी प्रवेश हुआ वहां की जलवायु, सामाजिक परिवेश और संस्कृति के अनुरूप सही सामञ्जस्य हुआ तथा वहां के समाज ने बिना किसी विरोध के इसे सहर्ष स्वीकार किया । दर्शन के क्षेत्र में बुद्ध ने अपना उपदेश शिष्यों के आशय और योग्यता के अनुरूप दिया तथा उसके निर्णायक भी वे स्वयं नहीं बने, अपितु शिष्यों की बुद्धि पर छोड़ा ।

तापाच्छेदाच्च निकषात् सुवर्णमिव पण्डितै: ।
परीक्ष्य भिक्षवो ग्राह्यं मद्वचो न तु गौरवात् ।।

दर्शन ही नहीं आचरण और विनय का निर्णायक भी बुद्ध ने स्वयं न होकर समाज को माना । यही कारण है कि प्रथम धर्मचक्रप्रवर्तन के कई वर्षों के बाद ही प्रव्रजितों के लिये विनय का विधान बना । जब-जब भिक्षुओं पर समाज(लोक) ने अनैतिक आचरणों का आरोप एवं लांछन लगाया तब-तब बुद्ध ने विनय का विधान बनाया । विशाखदेव ने विनयकारिका में कहा है कि प्रारम्भ में बुद्ध शासन के 12वें वर्ष तक शासन में किसी भी प्रकार का दोष नहीं आया था । अत: उस समय तक किसी भी प्रकार के विनय विधान की आवश्यकता नहीं पड़ी थी[1] । 12 वर्ष के बाद भद्रदत्त के मैथुन

1. སྟོན་ཀའི་ཆུ་བཞིན་དྲི་མེད་པ། །སྟོན་པ་བསྟན་པ་བཅུ་གཉིས་ལོར།། ལྟུང་བ་མེད་པར་ལེགས་གནས་ཏེ།། ཉོན་མོངས་སྤྱོང་བར་བྱེད་པ་ཡིན།། धर्मश्रीशास्त्रसंग्रह ༣ प. 53 में उद्धृत ।

करने पर भिक्षुओं के 253 विधानों में सर्वप्रथम मैथुन पाराजिक विधान बना । इस प्रकार विनय के विधानों का क्रम देखने से ज्ञात होता है कि बुद्ध लौकिक एवं व्यावहारिक आचरण पर समाज को कितना महत्त्व देते थे । महापरिनिर्वाण आसन में भी अन्त में वे विनय की संक्षिप्त आचारसंहिता को कहते देखे जा सकते हैं कि जो कर्म समाज में व्यावहारिक एवं रुचिकर हो लेकिन कर्म का स्वरूप अकुशल के करीब हो उसे ग्रहण करना चाहिये और जो आचरण (कर्म) देखने में अच्छा हो, लेकिन समाज में अरुचिकर हो वह कर्म त्याज्य है, ऐसा मानकर छोड़ना चाहिये अर्थात् नहीं करना चाहिये[1], इससे स्पष्ट होता है कि आचरण के क्षेत्र में वे कितने उदार थे ।

महायानी ग्रन्थों में भी जिनका कि मात्र परहित करना उद्देश्य रहा हो उन्हें भी विभिन्न प्रकार के कार्यों से सावधान रहना पड़ता था, जिसका विस्तार से विवरण गगनकोषपरिपृच्छा आदि सूत्र ग्रन्थों में प्राप्त होता है । शास्त्र ग्रन्थों में बोधिसत्त्वों के आचरण को प्रतिपादित करने वाला सबसे विस्तृत ग्रन्थ बोधिचर्यावतार है । उसमें कहा है—"लोकाप्रसादकं सर्वं दृष्ट्वा पृष्ट्वा च वर्जयेत्" (5.93) । शिक्षासमुच्चय में भी कहा है—

रत्नमेघे जिनेनोक्तस्तेन संक्षेपसंवरः ।
येनाप्रसादः सत्त्वानां तद्यत्नेन विवर्जयेत् ।।

वज्रयान में तो हम देखते हैं कि अभिषेक के अभाव में न तन्त्र में प्रवेश कर सकते हैं और न श्रवण, चिन्तन और मनन । बिना अभिषेक प्राप्त किये साधना करें तो, न किसी प्रकार की सिद्धि प्राप्त हो सकती है और न ही साधना का परिणाम । फलस्वरूप अध्ययनकर्ता और अध्यापनकर्ता अर्थात् गुरु और शिष्य दोनों नरक के भागी बनते हैं ।

---

1. ལུང་ཕྲན་ཚེགས་ལས། བཅོམ་ལྡན་འདས་ཀྱིས་ཡོངས་སུ་མྱ་ངན་ལས་འདའ་བའི་དུས་དེའི་ཚེ་ཉིད་ན་དགེ་སློང་རྣམས་ལ་བཀའ་སྩལ་བ། དགེ་སློང་དག་ངས་ཁྱེད་ལ་འདུལ་བ་རྒྱ་ཆེར་ནི་བསྟན་ན། མདོར་བསྡུས་ཏེ་མ་ཡིན་ནོ།། འོན་ཀྱང་མདོར་བསྡུས་པ་ཡང་སྟོན་ཅིག དགེ་སློང་དག ངས་ཁྱེད་ལ་གང་ཞིག་ཐོག་མ་ཉིད་ནས་གནང་བ་ཡང་མེད། བཀག་པའང་མེད། གལ་ཏེ་རུང་བ་དང་ཉེ་བ་ཡིན་ཞིང་། མི་རུང་བ་དང་བཟློག་པར་བྱེད་པ་ཡིན་ན་ནི། རུང་བ་ཡིན་པར་བཟུང་བར་བྱས། གལ་ཏེ་མི་རུང་བ་དང་ཉེ་བ་ཡིན་ཞིང་། རུང་བ་བཟློག་པར་བྱེད་པ་ཡིན་ན་མི་རུང་བ་ཡིན་པས་ཀུན་ཏུ་སྤྱད་པར་མི་བྱའོ།། ཞེས་གསུངས་སོ།། उद्धृत-धर्मश्रीशास्त्रसंग्रह, ཉ་ प. 53 106b ।

अभिषेक के बिना सिद्धि प्राप्त करना वैसा ही है जैसे बालू से घी निकालने की चेष्टा[1] । बुद्धकपालतन्त्र के पांचवें देव उत्पत्ति और अभिषेक पटल में कहा है[2] कि वीणा के सभी तन्तुओं के सम्पन्न होने पर भी यदि उसको बजाने वाला विज्ञ न हो तो वह नहीं बजेगी । उसी प्रकार अभिषेक लिये बिना जप और ध्यान करें भी तो सिद्धि लाभ नहीं होगा । तन्त्र साधना का वही अधिकारी होगा जो तन्त्र के नियमों का पालन करने की योग्यता रखता हो, अन्य नहीं । अत: पात्रों की योग्यता के वैभिन्य से तन्त्रों में अभिषेक के भी अनेक भेद-उपभेद हैं । जिनका यहां संक्षेप में वर्णन किया जायगा ।

## सामान्य अभिषेक

सामान्यत: अभिषेक का अभिप्राय विशेष अधिकार की प्राप्ति करना है । जैसे राजकुमार राज्याभिषेक के पश्चात् स्वयमेव विशेष अधिकार से सम्पन्न हो जाता है और लोगों का उसके प्रति अनायास सम्मान बढ़ जाता है । उन्हीं भाव और सम्मान से राजकुमार में एक विशेष भाव का संचार होता है, जो जनता के प्रति उसके उत्तरदायित्व की भावना को सृजन करता है । वह अपना कर्तव्य समझ लेता है कि उनके कल्याण में कुछ कार्य करें, जो प्रतीत्यसमुत्पाद वश स्वयं ही अपने में उत्पन्न होती है । यदि अभिषेक के अभाव में मन्त्रनय की साधना नहीं की जा सकती है तब यह प्रश्न उठता है कि अभिषेक लेने से पूर्व मन्त्रनय की दीक्षा लेने का जो प्रावधान है, उसका क्या प्रयोजन है ? क्या मन्त्रनय की दीक्षा ही अभिषेक है ? यदि हाँ तो जिस प्रकार विभिन्न देवताओं का अलग-अलग अभिषेक होता है क्या उसी प्रकार मन्त्रनय की दीक्षा भी अनेक हैं ? यदि हां तो क्या क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र आदि की भी अलग दीक्षा होगी ? पितृतन्त्र के गुह्यसमाज, कृष्णयमारि आदि अनेक भेद हैं । पालनीय समय के स्वरूप भी अलग-अलग हैं । अत: दीक्षा और अभिषेक को एक मानें या भिन्न ? एक होना कहाँ तक संभव होगा विचारणीय है, मन्त्रनय की दीक्षा अभिषेक से पूर्व क्यों ली जाती है और यदि एक हों तो उक्त सभी दोष भी लगेगा । यदि अलग है तो, दीक्षा का क्या प्रयोजन है ? जब कि अभिषेक के बिना मन्त्रनय की चर्या व्यर्थ है । मन्त्रनय की दीक्षा अभिषेक प्राप्त करने के लिये अपने को परिपक्व करना है । मन्त्रनय की दीक्षा की सार्थकता तभी होती है जब अभिषेक प्राप्त करें । अत: मेरी दृष्टि में दीक्षा वैसी ही है जैसे किसी देश में प्रवेश के लिये वीसा की

---

1. महामुद्रातिलक, तो० 420, प० 66 ख ।
2. तो० 424, प० 150 ।

आवश्यकता होती है । उसके बिना प्रवेश संभव नहीं हो सकता और प्रवेश पा लेने मात्र से वह उस देश में नौकरी आदि नहीं कर सकता, उसके लिये वहां का नागरिक होना आवश्यक होता है । उसी प्रकार नागरिकता की प्राप्ति सदृश अभिषेक है । यदि गुप्त रूप से कार्य करे भी, वह कभी न कभी पकड़ा जायगा और दण्ड का भागी होगा तथा दूसरी ओर वह कोई महान कार्य नहीं कर सकता तथा राष्ट्र का प्रथम पुरुष आदि नहीं बन सकता, ठीक उसी प्रकार अभिषेक के बिना साधना नहीं कर सकेगा । यदि साधना कर भी ले तो वह नरक का भागी बनेगा और बुद्धत्व को प्राप्त नहीं कर सकता । दूसरी ओर यह भी नहीं है कि अभिषेक मात्र से सभी क्लेश स्वयमेव नाश हो जायेंगे और तत्त्व का साक्षात्कार हो जायगा । यह वैसा ही है जैसे कोई अपने विश्वसनीय व्यक्ति का किसी व्यक्ति विशेष से परिचय करा दे। उसके पश्चात् यह आप पर निर्भर करता है कि आप उस परिचित व्यक्ति से कितना प्रगाढ़ सम्बन्ध स्थापित कर सकें तथा कितना लाभ उससे ले सकें । यही अभिप्राय अभिषेक प्राप्त करने के पश्चात् भी है अर्थात् गुरु अभिषेक के माध्यम से हमें इष्टदेव का परिचय कराते हैं । अत: संक्षेप में दीक्षा अभिषेक का पूर्वयोग अर्थात् पूर्वकर्म है जो हमें अभिषेक प्राप्त करने के लिये पात्र बनाता है । अभिषेक साधना करने की अनुमति सदृश है । तदुपरान्त आपको निरन्तर उस इष्टदेव की शिक्षा के अनुसार आचरण करना होगा । जो भी हो यहां मात्र यही बतलाना है कि मन्त्रनय का संवर लेना हो या अभिषेक, दोनों में कुछ अनुपालन हेतु प्रतिज्ञा करनी पड़ती है । संवर का पालन प्रधानतया लोक-जुगुप्सा से बचने के लिये होता है जबकि समय का पालन एकान्त में गुह्य रूप में करना होता है ।

दीपंकर श्रीज्ञान के समयसंग्रह में क्रियातन्त्र की 30, चर्यातन्त्र की 14, योगतन्त्र की 14 और अनुत्तर योगतन्त्र की 14 मूलापत्तियां मानी हैं । चारों तन्त्रों में जिन समयों का पालन करना पड़ता है उनके स्वरूप और संख्या में भी वैभिन्य है । क्रिया आदि चार तन्त्रों में देवों की विभिन्नता आवश्यक है लेकिन उनके संवर के स्वरूप में भिन्नता नहीं रहती । किसी भी क्रियातन्त्र से सम्बन्धित देवता का अभिषेक लेने के पश्चात् पुन: तत्सम्बन्धी अन्य देवों का भी अभिषेक लेना हो तो उसी क्षण संवर लेने की आवश्यकता नहीं होती । चारों तन्त्रों में संवर लेने की विधि भी प्राय: एक ही प्रतीत होती है, मात्र संवर प्रतिज्ञा के समय नियमों की स्वीकारोक्ति में न्यूनाधिकता होती है तथा जैसे ही प्रतिज्ञा की जाती है वैसे ही नियमों का पालन करना अनिवार्य हो जाता है । जहाँ बाह्य आचरण में विशेष नियमों का पालन करना पड़ता है वहीं आभ्यन्तर तिलक की भी रक्षा करनी पड़ती है ।

तन्त्र में साधना का आधार अभिषेक की प्राप्ति पर निर्भर करता है । उत्कृष्टता के आधार पर इसके क्रिया एवं चर्यातन्त्रों के भेद से चार भेद हो जाते हैं । जैसा कि ऊपर भी कहा जा चुका है कि तन्त्र के संवर को लेने का प्रयोजन ही अभिषेक की प्राप्ति के लिये अपने को परिपक्व बनाना है । अत: संवर की वास्तविक प्राप्ति भी तभी से मानी जायेगी जब से अभिषेक प्राप्त हो जाय[1] । बाह्य नियमों का पालन और आभ्यन्तर तिलक की रक्षा करने का यह भेद तन्त्र सनिमित्त (उत्पत्तिक्रम) और अनिमित्त (निष्पन्नक्रम) के भेद से हुआ प्रतीत होता है । तन्त्र की साधना क्रम में क्रमश: गम्भीरता आती है उसी प्रकार अभिषेक में भी विस्तार और गम्भीरता आती है ।

जैसे पहले कहा जा चुका है कि सामान्य व्यवहार में अभिषेक को किसी व्यक्ति विशेष से परिचय करवाना जैसा है । गुरु अपने शिष्य को इष्टदेव से परिचय करवाता है । परिचय प्राप्त कर लेने के पश्चात् शिष्य का यह कर्तव्य हो जाता है कि वह अपने इष्टदेव से निरन्तर सम्बन्ध कायम रखे और उसके लिये जाप, भावना, आराधना आदि निरन्तर करे, तभी फल की प्राप्ति होगी । अन्यथा परिचय मात्र से कुछ नहीं होगा । परिचय के बाद कितना उसके सन्निकट हो सकता है वह शिष्य के इष्टदेव के प्रति क्रियाकलाप पर निर्भर करता है ।

अत: साधक अभिषेक के पश्चात् देव और लोगों का पूजनीय बन जाता है और साधना में प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष वे इन्हें सहयोग देते हैं । बोधिचर्यावतार में भी कहा है बोधिसत्त्व का संवर लेने के पश्चात् तथा साधक की बोधिचित्त के उत्पन्न होने पर मनुष्य, देव और असुरों का पूजनीय बन जाता है । यथा –

> भवचारकबन्धनो वराक: सुगतानां सुत उच्यते क्षणेन ।
> सनरामरलोकवन्दनीयो भवति स्मोदित एव बोधिचित्ते ।। (बो.च. 1.9)

बोधिसत्त्व स्वयं को बुद्धकुल में उत्पन्न हुआ मानता है । उनके पद-चिह्नों पर चलने की प्रतिज्ञा और उसके विपरीत कार्यों का परित्याग करने की भावना ही दीक्षा एवं संवर है और बुद्धरूपी पिता की सम्पत्ति का अधिकारी होना अभिषेक है ।

---

1. ज्ञेयकोश, जि० 2, पृ० 139

अद्य बुद्धकुले जातो बुद्धपुत्रोऽस्मि सांप्रतम् ।
तथाऽधुना मया कार्यं स्वकुलोचितंकारिणाम् ।।
निर्मलस्य कुलस्यास्य कलङ्को न भवेद्यथा । (बो. च. 3.25-26)

अधिकार को विधिवत् न लेकर जैसे राज्य और सम्पत्ति का अधिकार षड्यन्त्र द्वारा भी छीना जा सकता है उसी प्रकार लोग अभिषेक लिये बगैर भी तन्त्र का अध्ययन-अध्यापन करते हैं । लेकिन उसका परिणाम मुश्किल से ही अच्छा मिलता है, मिलने पर भी मृत्यु के बाद उसका परिणाम अवश्य भोगना पड़ता है ।

**अभिषेक का विशेषार्थ**

महासुखज्ञान स्वकाय-वाक्-चित्त में अभिन्न (आश्रय और फल का असंहार्य) रूप में स्थित है उसका गुरु द्वारा विभिन्न उपायों से बोध कराना ही अभिषेक है, अर्थात् विधिवत् देना या सिंचित करना ही अभिषेक है । अभिषेक का यही अर्थ है, जैसे घर के कोने में पूर्व से विद्यमान निधि का संयन्त्र द्वारा ज्ञान कर प्राप्त करना, उसी प्रकार स्वयं में स्थित अद्वयतत्त्व का बोध करवाना ही अभिषेक है अर्थात् अपने अन्दर स्थित अखण्ड अधिकार पर अपने स्वामित्व की प्राप्ति ही अधिकारी होना या अभिषेक प्राप्त करना है[1] । हेवज्रतन्त्र में भी कहा है— सिच्यते स्नाप्यतेऽनेनेति सेकस्तेनाभिधीयते (6-10) ।

त्रिद्वार (काय-वाक्-चित्त) और मन सहित चारों के आगन्तुक मलों का प्रक्षालन कर सिद्धि का भागी बनाना ही अभिषेक है[2] । यदि गुरु और शिष्य अत्यन्त भाग्यवान् हों तो इन्द्रभूति की तरह अभिषेक मात्र से ही बुद्धत्व प्राप्त कर सकता है । अन्यथा अभिषेक लेकर साधना करनी पड़ती है ।

कलशाभिषेक के भेदों में मतैक्य नहीं है, कोई 3, कोई 7 और कोई 18 भेद मानते हैं । जैसे पंच विद्याभिषेक, त्रिसमयाभिषेक, पंचकुलानुज्ञाभिषेक, व्याकरणाभिषेक, प्रशंसाभिषेक, उच्छ्वास, वज्राचार्य और वज्रव्रताभिषेक नामक 18 भेद हैं । अनुत्तर अभिषेकों में प्रायः अन्तर नहीं दिखता है । मात्र कालचक्रतन्त्र में विशेष शिष्य के होने पर अनुत्तर और अनुत्तरोत्तर नामक अभिषेक का भी प्रावधान होता है ।

---

1. सर्वं ताथागतं ज्ञानं वज्रज्ञानमिति स्मृतम् ।
   तेनाभिषिक्तो मतिमानभिषिक्तोऽभिधीयते ॥ (ज्ञा०सि० 1.37)
2. बाह्य वारिणेव बाह्यमलस्य अविद्यामलक्षालनाय सिच्यतेऽनेनेति । (अ०व०सं०, पृ० 36)

### अभिषेक का क्रम एवं प्रयोजन

युगनद्धकाय की प्राप्ति के लिये युगनद्ध भावना करने का अधिकारी होना चाहिये जिसे चतुर्थ अभिषेक परिपक्व करता है । प्रभास्वर की भावना के लिये प्रज्ञाज्ञानाभिषेक की आवश्यकता होती है । युगनद्धकाय की प्राप्ति के लिये प्रभास्वर का पूर्वाभ्यास जरूरी होता है । प्रभास्वर के साक्षात्कार के लिये मायाकाय सहित काय-वाक्-चित्त विवेक का पूर्वाभ्यास आवश्यक है । उसके लिये गुह्याभिषेक की आवश्यकता होती है । इसकी प्राप्ति के लिये उत्पत्तिक्रम की साधना का पूर्वाभ्यास अनिवार्य होता है, जिसकी साधना के लिये कलशाभिषेक का होना अनिवार्य है ।

अविद्यारूपी अन्धकार के प्रक्षालन की क्षमता प्राप्त करने अथवा अविद्या का नाश करने का संस्कार रखने के लिये उदकाभिषेक, उष्णीष, लक्षणादि के प्रादुर्भाव के लिये मुकुट-अभिषेक, तत्त्व से अभिन्न ज्ञान की उत्पत्ति एवं साक्षात्कार करने की क्षमता प्राप्ति का संस्कार रखने के लिये वज्राभिषेक, शून्यता और करुणा अभिन्न ज्ञान (धर्मोदय) के बोध हेतु घण्टाभिषेक, भविष्य में जिस कुल में बोधि प्राप्त करनी हो उस कुलनाम से सम्बोधन करना नाम का संस्कार रखना नामाभिषेक, कुल का नाम देकर बुद्धत्व की प्राप्ति का संस्कार रखा हो और उससे पतित न हो एतदर्थ प्रशंसाभिषेक, क्रमशः अभिषेकों की प्राप्ति से उस-उस पद की प्राप्ति का अधिकारी बना, अतः उसके प्रति वीर्य उत्पन्न करने के लिये उच्छ्वासाभिषेक और अन्त में अभिषेक से धर्मराज की प्राप्ति हो तदर्थ वज्राचार्य अभिषेक दिया जाता है । यहां तक अभिषेक उत्पत्तिक्रम से सम्बन्धित माना जाता है ।

गुह्याभिषेक आदि निष्पन्नक्रम की परिपक्वता के लिये दिया जाता है । तन्त्र में श्रद्धा और प्रज्ञा की पात्रता के लिये गुह्य अभिषेक होता है जिसमें गुरु (पितृ-मातृ) युगनद्ध समापत्ति से उद्भूत बोधिचित (अमृत) के पान से विशेष महासुख की उत्पत्ति होती है जिससे मन्त्रनय चर्या के प्रति संदेह और मिथ्या दृष्टि का नाश होता है और श्रद्धा उत्पन्न होती है । सभी बुद्धों के स्वरूप गुह्य द्रव्य के भक्षण से द्रव्य हृदय में पहुँच कर सभी धर्मों में मायाकाय सदृशता बोध करने की क्षमता प्राप्त कर लेता है । प्रज्ञाज्ञानाभिषेक से शिष्य मुद्रा के साथ समापत्ति की अवस्था में स्थित होता है और गुरु शिष्य को चतुर्थ अभिषेक में दिये जाने वाले परम अभिषेक में संकेत किये जाने वाले आनन्द से पूर्व के आनन्द, परमानन्द और विरमानन्द का बोध करवाता है तथा उसकी भावना करने का अधिकारी बनाता है । भिक्षु होने पर ज्ञानमुद्रा के साथ समाहित होकर या चण्डाली भावना से

बोधिचित्त को स्रवित करना पड़ता है । चतुर्थाभिषेक में तृतीय अभिषेक में उत्पन्न आनन्द को सप्तावयव युक्त युगनद्धकाय (अद्वय) का परिचय दिया जाता है, जिससे युगनद्धकाय की प्राप्ति का अधिकारी बन जाता है ।

संक्षेप में कलशाभिषेक से शिष्य निर्माणकाय की प्राप्ति का संस्कार रखता है, मलों में मुख्य कायमल का परिशोधन करता है, फल में निर्माणकाय की प्राप्ति करवाता है और उत्पत्तिक्रम की भावना करने का अधिकारी बनता है । गुह्याभिषेक से वाक् मलों की शुद्धि नाड़ी, वायु, बिन्दु रूपी मार्ग भावना का अधिकारी बनता है और वाग्वज्र रूपी सम्भोगकाय की प्राप्ति का भागी बनता है । प्रज्ञाज्ञान अभिषेक से चित्त के मलों का परिशोधन होता है और दूतमार्ग (त्वरितमार्ग) की भावना का अधिकारी बन कर चित्तवज्र धर्मकाय की प्राप्ति करवाता है । शब्दाभिषेक से काय-वाक्-चित्त तीनों भिन्न ग्रहण करने वाले मल की मूल वासना सहित शुद्ध होता है और महामुद्रा मार्ग की भावना का अधिकारी बन कर ज्ञानवज्र स्वभावकाय की प्राप्ति का भागी बनाता है । इस प्रकार परिशोध्य, परिशोधक और परिशोधन परिणाम को जान कर अभिषेक की प्राप्ति करनी चाहिये[1] ।

●

1. वज्रयानीय आद्य साधना-पृ. 27, रमेशचन्द्र नेगी द्वारा अनूदित, सारनाथ, 1993 ।

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धी:' के 21वें अंक में 68 महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी गई थी, प्रस्तुत अंक में अन्य 63 हस्तलिखित बौद्ध धारणी ग्रन्थों की सूचना दी जा रही है । ]

## ABBREVIATIONS

| | |
|---|---|
| ASB | Sanskrit Manuscripts in the Government Collection, ed. by H.P. Shastri, Asiatic Society of Bengal, 1917. |
| ASHA | Asha Archives, Maitidevi, Kathmandu, Nepal. |
| CAMBRIDGE | Catalogue of the Buddhist Manuscripts in the University Library, Cambridge, ed. by Cecil Bendall, Cambridge, 1883. |
| COMP./INCOMP. | Complete/Incomplete. |
| D-2 | A Catalogue of Palm-Leaf and Selected Paper Manuscripts belonging to the Darbar Library, Nepal, ed. by H.P. Shastri, Calcutta, 1915. |
| DEV. | Devanāgarī. |
| IASWR | Buddhist Sanskrit Manuscripts, Micro-Fische Collection belonging to the Institute for Advance Studies of World Religions, New York. |
| JBORS | The Journal of the Bihar and Orissa Research Society, Patna. |
| MCBMBLJ | A Microfilm Catalogue of the Buddhist Manuscripts in Nepal, ed. by Buddhist Library, Japan, 1981. |
| N | Newārī script. |
| NP/PL | Nepali Paper/Palm Leaf. |
| PETROGRAD | Catalogue of Indian Manuscripts, Collection of E.P. Minaev and Some friends compiler N.D. Mironoff, Published by the Russian Academy of Sciences, Petrograd, 1918. |
| RAK | Rāṣṭriya Abhilekhālaya, Kathmandu, Nepal. |
| RAS | Catalogue of Buddhist Sanskrit Manuscripts in the Possession of the Royal Asiatic Society, (Hodgson Collection) London. |
| SMTUL | A Catalogue of the Sanskrit Manuscripts in the Tokyo University Library, Tokyo, Japan,1965. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अक्षोभ्यनामधारणी | | SMTUL | 190-2 |
| Akṣobhyanāmadhāraṇī | | " | 200-16 |
| | | " | 201-23 |
| | | " | 416-XXVIII |
| | | " | 418-9 |
| | | " | 419-III-6 |
| | | CAMBRIDGE | Add. 1546-1 |
| | | " | 1680-VIII |
| | | RAK | 3/589 |
| अक्षोभ्यहृदयनामधारणी | | " | Reel. No. E. 273/15 |
| Akṣobhyahṛdayanāmadhāraṇī | | | |
| अतीतानामधारणी | | SMTUL | 202-92 |
| Atītānāṁadhāraṇī | | " | 418-40 |
| | | RAK | 3/589 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |
| अपरिमितायुर्नामधारणी | | " | Reel No. E. 887/19 |
| Aparimitāyurnāmadhāraṇī | | " | Reel No. E. 315/6 |
| | | " | Reel No. E. 652/8 |
| | | " | 5/287 |
| | | " | 3/287 |
| | | " | 3/326 |
| | | " | 3/782 |
| | | " | 1/1487 |
| | | " | 3/782 |
| | | " | 4/334 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | ($1b^{4-6}$) | | |
| " | " | ($129a^{5}$-$b^{2}$) | | |
| " | " | ($87a^{3-5}$) | | |
| " | " | ($75a^{2-3}$) | | |
| " | " | ($53a^{2}$-4) | | |
| " | " | ($57b^{6}$-$58a^{2}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 34) |
| Black Paper | " | 2 (1-2a) | | XVIth Cent. |
| " | " | (17-17-b) | | XII Cent. |
| NP | Dev. | (60a) | | |
| " | N | (58a) | | |
| Paper | " | ($405a^{4}$-$b^{3}$) | | |
| " | " | ($110a^{3}$-$b^{2}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 363) |
| NP | Dev. | (299b) | | |
| " | N | (187a-187b) | | |
| " | " | 18 | Comp. | |
| " | " | 8 | Incomp. | |
| " | " | 85 | Comp. | |
| " | " | 14 | | |
| " | " | 15 | | |
| " | Rañjana | 24 | | |
| " | N | 29 | | |
| " | " | 47 | | |
| " | Dev | 25 | | |
| " | N | 17 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | ASHA | RN. 390 |
| | | " | 2823 |
| | | " | 2.621 |
| | | " | D. 160 |
| | | " | D. 220 |
| | | " | D. 509 |
| | | " | D. 51 |
| | | " | D. 84 |
| | | " | D. 463 |
| | | CAMBRIDGE | C. 1277 |
| | | " | C. 1385 |
| | | " | C. 1623 |
| अपराजितामहाप्रत्यङ्गिराधारणी<br>Aparājitāmahāpratyaṅgirādhāraṇī | | RAK | 4/1031 |
| अभयंकरीनामधारणी<br>Abhayaṅkarīnāmadhāraṇī | | SMTUL | 22-II |
| | | " | 193-8 |
| | | " | 196-12 |
| | | " | 200-11 |
| | | " | 416-XXIII |
| | | " | 418-22 |
| | | " | 419-III-36 |
| | | CAMBRIDGE | C.1476 |
| | | RAK | 4/338 |
| | | " | Reel No. E. 699/8 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 7-16 | Incomp. | |
| ” | ” | 18 | Comp. | |
| ” | ” | 1-11 | ” | |
| ” | ” | 20(28-47) | ” | |
| ” | ” | 18 | ” | |
| ” | ” | 13 | ” | |
| ” | ” | 82 | Incomp. | |
| ” | ” | 18(23-40) | Comp. | |
| ” | ” | 16 (9-24) | Incomp. | |
| Paper | ” | 20 | | |
| ” | ” | 17 | | |
| ” | ” | 1-10 | | |
| NP | ” | 24 | Comp. | |
| Paper | ” | ($16b^1$-$17a^4$) | | |
| ” | ” | ($36a^2$-$b^5$) | | |
| ” | ” | ($28b^2$-$29a^5$) | | |
| ” | ” | ($126a^1$-$b^5$) | | |
| ” | ” | ($73a^6$-$b^5$) | | |
| ” | ” | ($75b^1$-$76a^3$) | | |
| ” | ” | ($112a^5$-$113a^1$) | | |
| ” | ” | (21a-22a) | | D-2, P.244 (Appendix,A.29) |
| NP | ” | 1 | | |
| ” | ” | 2 | | |
| ” | ” | (145b) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | RAK | 3/589 |
| | | MCBMBLJ | KA. 16-G |
| | | " | CH. 107-B |
| | | " | DH. 38-D |
| अभिमन्त्र( त )फलसिद्धिदायिनी वज्रयोगिनी- | | SMTUL | 201-14 |
| नैरात्म्यगुह्येश्वरीमन्त्रधारणी | | " | 344-8 |
| Abhimantra(ta)phalasiddhidāyinī | | " | 420-X-11 |
| vajrayoginīnairātmyaguhyeśvarī- | | CAMBRIDGE | C. 1164-3 |
| mantradhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| अमिताभनामधारणी | | SMTUL | 190-4 |
| Amitābhanāmadhāraṇī | | " | 200-18 |
| | | " | 201-23-6 |
| | | " | 416-XXX |
| | | " | 418-11 |
| | | " | 419-III-8 |
| | | CAMBRIDGE | C. 1546-1 |
| अमिताभहृदयधारणी | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| Amitābhahṛdayadhāraṇī | | | |
| अमृतभक्षानामधारणी | | SMTUL | 201-27 |
| Amṛtabhakṣānāmadhāraṇī | | " | 418-16 |
| | | " | 419-III-97 |
| | | " | 420-XIV-7 |
| | | RAK | 3/589 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (58b) | | |
| ” | N | (1b-2b) | | |
| ” | ” | (1b-5b) | | |
| ” | ” | (41a-42b) | | |
| Paper | ” | (49a$^{2}$-51a$^{5}$) | | |
| ” | ” | (231b$^{3}$-235b$^{5}$) | | |
| ” | ” | (35b$^{4}$-37b$^{3}$) | | |
| ” | ” | 3 | | |
| NP | Dev. | (89a-90a) | | |
| Paper | N | (2a$^{1-4}$) | | |
| ” | ” | (129b$^{4}$-130a$^{2}$) | | |
| ” | ” | (87a$^{6}$-b$^{1}$) | | |
| ” | ” | (75a$^{4-6}$) | | |
| ” | ” | (53a$^{5}$-b$^{2}$) | | |
| ” | ” | (58a$^{3-6}$) | | |
| ” | ” | (2b) | | D-2, P.244 (Appendix, A.36) |
| NP | ” | (58a) | | |
| Paper | ” | (96a$^{6-7}$) | | |
| ” | ” | (65a$^{2-3}$) | | |
| ” | ” | (251a$^{2-5}$) | | |
| | ” | (19a$^{5}$-20a$^{2}$) | | D-2, P.244 (Appendix, A.95) |
| | Dev. | (108a) | | |
| | N | (148b-149a) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अमोघतथागतनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Amoghatathāgatanāmadhāraṇī | | | |
| अमोघपदनामधारणी | | " | 3/589 |
| Amoghapadanāmadhāraṇī | | | |
| अमोघपाशनामलोकेश्वरधारणी | | ASHA | RN. 204 |
| Amoghapāśanāmalokeśvaradhāraṇī | | | |
| अमोघपाशहृदयनामधारणी | | RAK | Reel No. E. 192/10 |
| Amoghapāśahṛdayanāmadhāraṇī | | " | Reel No. E. 1509/12 |
| अमोघसिद्धिनामधारणी | | " | Reel No. E. 273/15 |
| Amoghasiddhināmadhāraṇī | | " | 3/589 |
| | | SMTUL | 190-5 |
| | | " | 200-19 |
| | | " | 201-23-7 |
| | | " | 416-XXXI |
| | | " | 418-12 |
| | | " | 419-III-9 |
| | | CAMBRIDGE | C. 1546-1 |
| अरपचनमञ्जुश्रीनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Arapacanamañjuśrīnāmadhāraṇī | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | SMTUL | 418-17 |
| | | " | 419-III-103 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (242a) | | |
| " | " | (260a) | | |
| " | N | (1-18) | Comp. | |
| " | " | (19) | Incomp. | |
| " | " | (28) | " | |
| " | " | (59a) | | |
| " | Dev. | (60a) | | |
| Paper | N | ($2a^{4-5}$) | | |
| " | " | ($130a^{2-3}$) | | |
| " | " | ($87b^{1-3}$) | | |
| " | " | ($75a^{6-7}$) | | |
| " | " | ($53b^{2-4}$) | | |
| " | " | ($58a^{6}$-$b^{1}$) | | |
| " | " | (3a) | | |
| NP | Dev. | (108b-109a) | | |
| " | N | (140a) | | |
| | " | ($65a^{3-5}$) | | |
| | " | ($252a^{6}$-$b^{2}$) | | D-2, P.244 (Appendix, A.101) |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अवलोकितेश्वरनीलकण्ठनामधारणी | | SMTUL | 196-48 |
| Avalokiteśvaranīlakaṇṭhanāmadhāraṇī | | " | 200-6 |
| No 697 (Tsa-148a³-149a⁷) | | " | 416-XVIII |
| No 905 (60) (E. 231a¹-232a⁷) | | " | 418-28 |
| Taisho No. 1061, 1111, 1112, 1113a-1113b | | " | 419-III-30-2 |
| Nj. No. 320 | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| अवलोकितेश्वरमुखोद्‌गीर्णसिद्धिकाधारणी | | SMTUL | 200-4 |
| Avalokiteśvaramukhodgīrṇasiddhikādhāraṇī | | " | 202-13 |
| | | " | 416-XVI |
| | | " | 418-26 |
| | | " | 419-III-30-1 |
| | | " | 419-III-96 |
| अवलोकितेश्वरसम्मुखाग्निधारणी | | " | 196-40 |
| Avalokiteśvarasammukhāgnidhāraṇī | | | |
| अष्टडाकिनीहृदयनामधारणी | | " | 202-104 |
| Aṣṭaḍākinīhṛdayanāmadhāraṇī | | " | 418-111 |
| | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| अष्टमहाभय[ हरण ]तारानामधारणी | | " | Reel No. E. 273/15 |
| Aṣṭamahābhaya[haraṇa]tārānāmadhāraṇī | | " | 3/589 |
| | | SMTUL | 419-III-98 |
| | | CAMBRIDGE | C. 1680-VIII |
| अष्टमहाभयपुङ्गलनामधारणी | | SMTUL | 202-90 |
| Aṣṭamahābhayapuṅgalanāmadhāraṇī | | " | 418-38 |
| | | RAK | 3/589 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | ($144a^5$-$146a^2$) | | |
| ” | ” | ($114a^3$-$116a^3$) | | |
| ” | ” | ($68a^2$-$68b^7$) | | |
| ” | ” | ($78a^5$-$79b^3$) | | |
| ” | ” | ($104a^2$-$105b^3$) | | D-2, P.244 (Appendix, A.27) |
| NP | ” | (137b-138b) | | |
| Paper | ” | ($113a^2$-$b^3$) | | |
| ” | ” | ($306a^{1-4}$) | | |
| ” | ” | ($67b^{4-6}$) | | |
| ” | ” | ($76b^4$-$77a^1$) | | |
| ” | ” | ($103b^4$-$104a^2$) | | |
| ” | ” | ($250a^6$-$251a^2$) | | D-2, P.244 (Appendix, A.94) |
| ” | ” | ($138a^4$-$b^3$) | | |
| ” | ” | ($421a^{3-3}$) | | |
| ” | ” | ($179b^{3-4}$) | | D-2, P.244 (App.endix, A.330) |
| NP | ” | (188a-189a) | | |
| ” | ” | (148a-148b) | | |
| ” | Dev | (108a-b) | | |
| Paper | N | ($251a^5$-$b^1$) | | |
| ” | ” | — | | D-2, P. 244 (Appendix, A.96) |
| ” | ” | ($404b^5$-$405a^2$) | | |
| ” | ” | ($109b^4$-$110a^1$) | | D-2, P.244 (Appendix, A.361) |
| NP | Dev. | (299a-b) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| अष्टमहाभैरवधारणी | | ” | 3/589 |
| Aṣṭamahābhairavadhāraṇī | | SMTUL | 418-74 |
| | | ” | 420-XIV-3 |
| आदित्यद्वादशसूर्यनामधारणी | | ” | 202-29 |
| Ādityadvādaśasūryanāmadhāraṇī | | ” | 202-106 |
| | | ” | 418-94 |
| | | ” | 420-V-1 |
| | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| आनन्दादिलोकेश्वरनामधारणी | | ” | 3/589 |
| Ānandādilokeśvaranāmadhāraṇī | | | |
| (आर्य)उग्रताराएकजटानामधारणी | | ” | 4/873 |
| (Ārya)Ugratārāekajaṭānāmadhāraṇī | | ” | 4/1030 |
| | | ASHA | D. 563 |
| | | ” | D. 15 |
| उग्रताराखड्गडाकिनीमन्त्रधारणी | | RAK | Reel No. E. 1336/39 |
| Ugratārākhadgaḍākinīmantradhāraṇī | | | |
| उग्रतारानामधारणी | | ” | 4/1385 |
| Ugratārānāmadhāraṇī | | ” | 3/589 |
| | | ” | 3/589 |
| | | ” | 3/589 |
| | | SMTUL | 201-46 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | (187a) | | |
| ” | Dev. | (292a) | | |
| Paper | N | ($145b^{2-5}$) | | |
| ” | ” | ($19a^{1-4}$) | | |
| ” | ” | ($318b^{4}$-$319a^{1}$) | | |
| ” | ” | ($424a^{2}$-$427b^{6}$) | | |
| ” | ” | ($164b^{4}$-$168a^{4}$) | | |
| ” | ” | ($1a^{1}$-$5a^{1}$) | | |
| NP | ” | (190b-193a) | | |
| ” | Dev. | (242b-243a) | | |
| ” | N | 15 | | |
| ” | Rañjanā | 83 | | |
| ” | N | 7 (6+1) | | |
| ” | ” | 7 | Comp. | |
| ” | ” | 68 | ” | |
| ” | ” | 4 | ” | |
| ” | Dev. | (287a-289a) | | |
| ” | ” | (109a) | | |
| ” | ” | (289a) | | |
| Paper | N | (161b6-162a5) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | SMTUL | 419-III-106 |
| | | " | 420-II-1 |
| उग्रतारामहामन्त्रधारणी<br>Ugratārāmahāmantradhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| उग्रतारामालामन्त्रधारणी<br>Ugratārāmālāmantradhāraṇī | | SMTUL | 420-X-14 |
| उग्रतारावज्रयोगिनीनाममन्त्रधारणी<br>Ugratārāvajrayoginīnāmamantradhāraṇī | | ASHA | D. 620 |
| उग्रतारावज्रयोगिन्या यन्त्रोद्धारणी<br>Ugratārāvajrayoginyā Yantroddhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| उग्रतारासाधनधारणी<br>Ugratārāsādhanadhāraṇī | | " | 3/589 |
| उग्रताराहृदयधारणी<br>Ugratārāhṛdayadhāraṇī | | SMTUL | 194-8 |
| उष्णीषचक्रवर्तीनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Uṣṇīṣacakravartīnāmadhāraṇī | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | SMTUL | 201-51 |
| | | " | 202-22 |
| | | " | 419-III-80 |
| | | " | 416-VII |
| | | " | 418-47 |
| | | " | 420-XI-6 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | (253a$^{2-5}$) | | |
| ” | ” | (1a$^{1-4}$) | | D-2, P.244 (Appendix, A.105,334,355) |
| NP | Dev. | (217b) | | |
| Paper | N | (38b$^{1-4}$) | | D-2, P.244 (Appendix, A.194) |
| NP | ” | 3 | Comp. | |
| ” | Dev. | (289a) | | |
| ” | ” | (220b) | | |
| Paper | N | (29a$^{1}$-34a$^{4}$) | | |
| NP | Dev. | (145b-147a) | | |
| ” | N | (147a) | | |
| Paper | ” | (165a$^{6}$-b$^{2}$) | | |
| ” | ” | (315b$^{2-4}$) | | |
| ” | ” | (226a$^{1-3}$) | | |
| ” | ” | (46a$^{2-3}$) | | |
| ” | ” | (115a$^{5}$-b$^{1}$) | | |
| ” | ” | (12a$^{4-6}$) | | D-2, P.244 (Appendix, A.16) |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | RAS | 55 |
| ( आर्य )उष्णीषमहाप्रत्यङ्गिराधारणी | | ASHA | RN. 3809 |
| (Ārya) Uṣṇīṣamahāpratyaṅgirādhāranī | | | |
| उष्णीषमहावरनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Uṣṇīṣamahāvaranāmadhāraṇī | | | |
| उष्णीषविजयनामधारणी | | ” | 4/1644 |
| Uṣṇīṣavijayanāmadhāranī | | ” | 3/354 |
| No. 594 (Pha. 230a[1]-237b[4]) | | ” | 359B |
| Taisho No. 978 | | ” | 3/589 |
| Nj. 871 | | ” | Reel No. E. 259/33 |
| | | ” | Reel No. E. 277/57 |
| | | ” | Reel No. E. 273/15 |
| | | PETROGRAD | 303-4 |
| | | SMTUL | 191-4 |
| | | ” | 192-4 |
| | | ” | 195-4 |
| | | ” | 197-4 |
| | | ” | 198-IV |
| | | ” | 199-4 |
| | | ” | 201-5 |
| | | ” | 211-5 |
| | | ” | 418-58 |
| | | ” | 419-III-83 |
| | | ” | 420-XII-5 |
| | | ” | 421-II-4 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | (60a-60b) | | D.2, P.244 (Appendix, A.16) |
| NP | " | (18) | Comp. | |
| " | Dev. | (253a) | | |
| " | Rañjanā | 3 | | |
| PL | Bhujimol | 56 | | |
| NP | N | 5 | | |
| " | Dev. | (145b-147a) | | |
| " | " | 5 | | |
| " | N | 16 | Comp. | |
| " | " | 43-45 | " | |
| Paper | | (10b-12b) | | |
| " | N | ($8b^1$-$11b^2$) | | |
| " | " | ($11a^1$-$15a^4$) | | |
| " | " | ($7a^1$-$9b^4$) | | |
| " | " | ($8a^5$-$11b^2$) | | |
| " | " | ($10b^1$-$14a^5$) | | |
| ". | " | ($34a^4$-$38b^3$) | | |
| " | " | ($14b^4$-$17a^1$) | | |
| " | " | ($17b^5$-$20a^1$) | | |
| " | " | ($130a^5$-$131b^6$) | | |
| " | " | ($229b^3$-$231b^4$) | | |
| " | " | ($21a^1$) | | |
| " | " | ($186b^3$-$189b^2$) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | RAS | 79-IV |
| | | ASB | 48 |
| | | CAMBRIDGE | C. 1315 |
| | | " | C. 1356 |
| | | " | C. 1446-47 |
| | | " | C. 1485 |
| | | " | C. 1680 |
| उष्णीषविजयसाधननामधारणी | | SMTUL | 202-64 |
| Uṣṇīṣavijayasādhananāmadhāraṇī | | " | 419-III-144 |
| | | RAK | 3/589 |
| उष्णीषसितातपत्रनाममहाप्रत्यङ्गिरा-विद्याराज्ञीधारणी | | ASHA | D.155 |
| Uṣṇīṣasitātapatranāmamahāpra-tyaṅgirāvidyārājñīdhāraṇī | | " | D. 491 |
| | | " | D. 568 |
| | | " | D. 73 |
| | | " | D. 81 |
| एकजटाध्यानधारणी | | RAK | 3/589 |
| Ekajaṭādhyānadhāraṇī | | | |
| एकजटानामधारणी | | " | 3/589 |
| Ekajaṭānāmadhāraṇī | | " | 3/589 |
| Taisho No. 1110 | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | " | Reel No. E. 887/2 |
| | | " | 4/1100 |
| | | ASHA | RN 2675 |
| | | " | D. 502 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | (12-14) | | |
| " | " | (11a-15a) | | |
| " | " | (13a-17a) | | |
| " | " | (13b-19b) | | |
| " | " | (2) | | |
| " | " | (25b) | | |
| " | " | (17b) | | D-2, P.244 (Appendix, A.158) |
| " | " | ($346b^5$-$347b^6$) | | D.2, P.244 (Appendix, A.144) |
| " | " | ($283b^4$-$285a^1$) | | |
| NP | Dev. | (125b-126b) | | |
| " | N | 18 | Comp. | |
| " | " | 16 | " | |
| " | " | 21 (41-45) | " | |
| " | " | 26 | | |
| " | " | 21 | | |
| " | Dev. | (286a-b) | | |
| " | " | (105b-137b) | | |
| " | " | (260a-263b) | | |
| " | N | (60-65) | Comp. | |
| " | " | 8 | " | |
| " | " | 19 | " | |
| " | " | 2-5 | Incomp. | |
| " | " | 16 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | ASHA | D. 331 |
| | | " | D. 413 |
| | | " | D. 219 |
| | | MCBMBLJ | DH. 116 |
| | | " | DH. 340 |
| | | SMTUL | 61,62,150-IV |
| | | " | 196-28 |
| | | " | 199-18 |
| | | " | 201-33 |
| | | " | 201-36 |
| | | " | 418-49 |
| | | " | 420-XIII-1 |
| | | " | 201-15 |
| | | " | 202-30 |
| | | " | 419-III-93 |
| एकपदनामधारणी<br>Ekapadanāmadhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| कंकीर्णधारणी<br>Kaṅkīrṇadhāraṇī | | MCBMBLJ<br>SMTUL | A.92<br>190-7 |
| कंकीर्णमन्त्रधारणी<br>Kaṅkīrṇamantradhāraṇī | | ASHA<br>" | D. 408<br>D. 507 |
| कंकीर्णहृदयतन्त्रनामधारणी<br>Kaṅkīrṇahṛdayataṅtranāmadhāraṇī | | RAK | 4/2160, A.923/10 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 8 | Incomp. | |
| ” | ” | 17 | Comp. | |
| ” | ” | 8 | ” | |
| ” | ” | 61 (1b-99a) | | Missing F. 41-69 & 98 |
| ” | ” | 8 (1a-8b) | | |
| Paper | ” | $(16a^{1}-22b^{2})$ | | |
| ” | ” | $(71a^{1}-76b^{4})$ | | |
| ” | ” | $(138a^{1}-149a^{4})$ | | |
| ” | ” | $(104a^{3}-108b^{1})$ | | |
| ” | ” | $(113b^{1}-119a^{2})$ | | |
| ” | ” | $(116b^{5}-123b^{1})$ | | |
| ” | ” | $(116b^{5}-123b^{1})$ | | |
| ” | ” | $(51a^{5}-54b^{4})$ | | |
| ” | ” | $(319a^{1}-322a^{4})$ | | |
| ” | ” | $(239b^{6}-243b^{5})$ | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 91) |
| NP | Dev | (259b) | | |
| ” | N | 21 (1b-21a)) | | |
| Paper | ” | $(10b-13a^{3})$ | | |
| NP | ” | 31 | Comp. | |
| ” | ” | 30 | ” | |
| ” | ” | 29 | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 388) |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| कंकीर्णहृदयनामधारणी | | RAK | 4/2448 |
| Kaṅkīrṇahṛdayanāmadhāraṇī | | " | 4/2160 |
| | | " | 4/2160 |
| | | " | Reel No. E. 277/60 |
| | | " | Reel No. E. 1555/4 |
| | | SMTUL | 71 |
| | | MCBMBLJ | CH. 179 |
| कर्णजापनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Karṇajāpanāmadhāraṇī | | " | Reel No. E. 126/2 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | SMTUL | 200-27 |
| | | " | 416-XXXIV |
| | | " | 419-III-46 |
| | | " | 420-II-25 |
| कर्मराजनामधराणी<br>Karmarājanāmadhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| करुणापुण्डरीकसर्वज्ञताकारधारणीसंग्रह<br>Karuṇāpuṇḍarīkasarvajñatākāra-dhāraṇīsaṁgraha | | ASHA | D. 386 |
| कामिनीश्रीदेवीनामधारणी<br>Kāminīśrīdevīnāmadhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| कालचक्रधारणी<br>Kālacakradhāraṇī | | ASHA | RN. 123 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 13 | | |
| " | " | 29 | Comp. | |
| " | " | 34 | " | |
| " | " | 17 | " | |
| " | " | 24 | " | |
| Paper | " | 29 | | |
| NP | " | 32 (1b-32b) | | |
| " | " | (60b-61a) | | |
| " | Dev. | 4 | " | |
| " | N | (145a) | | |
| Paper | " | (132a$^{1-2}$) | | |
| " | " | (76a$^{5-2}$) | | |
| " | " | (115b$^{4-6}$) | | |
| " | " | (7b$^{1-3}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 46) |
| NP | Dev. | (108b) | | |
| " | N | 244 | " | |
| " | Dev. | (254b) | | |
| " | N | 9 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| कालचक्रगुह्यहृदयनामधारणी<br>Kālacakraguhyahṛdayanāmadhāraṇī | | MCBMBLJ | CH. 198 |
| | | " | DH. 130 |
| कालचक्रनिवर्धनधारणी<br>Kālacakranivardhanadhāraṇī | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| | | " | 3/589 |
| | | ASHA | D. 664 |
| | | SMTUL | 196-20 |
| | | " | 202-41 |
| | | " | 419-III-121 |
| | | MCBMBLJ | DH. 128 |
| कालचक्रमन्त्रधारणी<br>Kālacakramantradhāraṇī | | CAMBRIDGE | C. 1552 |
| कालचक्रहृदयधारणी<br>Kālacakrahṛdayadhāraṇī | | SMTUL | 194-3 |
| कुरुकुल्लानामधारणी<br>Kurukullānāmadhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| | | " | Reel No. E. 377/31 |
| | | SMTUL | 201-48 |
| | | " | 418-77 |
| | | " | 419-III-75 |
| कुरुकुल्लाहृदयनामधारणी<br>Kurukullāhṛdayanāmadhāraṇī | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| कुरुकुल्लाहृदयमन्त्रकवचधारणी<br>Kurukullāhṛdayamantrakavacadhāraṇī | | " | " E. 273/15 |
| केतुग्रहशान्तिधारणी<br>Ketugrahaśāntidhāraṇī | | " | " E. 273/15 |
| | | " | 3/589 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | (1b-9a) | | |
| ” | ” | (2-7b) | | Missing f.1 |
| ” | ” | (66a-66b) | Comp. | |
| ” | Dev. | (113b) | ” | |
| ” | N | 2 | ” | |
| Paper | ” | ($53a^5$-$54a^1$) | | |
| ” | ” | ($326^6a$-$b^6$) | | |
| ” | ” | ($261a^6$-$b^6$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 120) |
| NP | ” | 2 (7b-8b) | | |
| Paper | ” | 2 (11-12) | | |
| ” | ” | ($7b^1$-$13a^2$) | | |
| NP | Dev. | (101b) | ” | |
| ” | N | 9 | ” | |
| Paper | ” | ($163a^6$-$b^6$) | | |
| ” | ” | ($146a^4$-$b^2$) | | |
| ” | ” | ($223b^4$-$224a^4$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 78) |
| NP | ” | (91b-92a) | | |
| ” | ” | (150a) | | |
| ” | ” | 170b-171b) | | |
| ” | Dev. | 215a-b) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | PETROGRAD | 304 |
| | | SMTUL | 201-11 |
| | | ” | 418-63 |
| | | ” | 420-IX-2 |
| क्रोधहृदयमन्त्रधारणी<br>Krodhahṛdayamantradhāraṇī | | ” | 418-158 |
| खंकारनामधारणी<br>Khaṅkāranāmadhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| खसर्पणनामधारणी<br>Khasarpaṇanāmadhāraṇī | | SMTUL<br>” | 418-2<br>419-III-102 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 2 | | |
| " | " | ($28a^3$-$29b^4$) | | |
| " | " | ($140a^5$-$141b^1$) | | |
| " | " | ($2a^3$-$3b^1$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 190) |
| " | " | ($266b^7$-$267a^3$) | | |
| NP | Dev. | (251b ) | | |
| Paper | N | ($75a^5$-$b^1$) | | |
| " | " | ($252a^4$-6) | | D-2, P. 244 (Appendix. A, 101) |

•

# नरोपा का उच्चतम चण्डाली योग

—ठाकुरसेन नेगी—

[ 'धी:' के पूर्व अंकों में नरोपा की छ: योग साधनाओं का सामान्य परिचय दिया गया था । प्रस्तुत अंक में नरोपा के उच्चतम चण्डाली योग पर भोट भाषा में लिखित ग्रन्थ ''छोस-डुग-दुस-पई-जिन-डीस् जुगस सो'' का हिन्दी अनुवाद दिया जा रहा है । यह तन्त्र विद्या की एक दुर्लभ पाण्डुलिपि है । अत: इसका लाभ सर्व साधारण को मिल सके, इस उद्देश्य से यह अनुवाद दिया जा रहा है । संक्षेप में इस अलौकिक चण्डाली शक्ति का शिर के उष्णीष चक्र में अनुभव होता है, जो 'वज्रधर' के रूप में पूजित है । इस साधना से साधक का शुक्र रस धारण द्वारा जब प्राण शक्ति से संयोग होता है, उस समय उसे परमार्थ स्वरूपिणी महामुद्रा का अवबोध होता है । वही 'वज्रधर' (बुद्धत्व) की अवस्था है ।]

1. बुद्ध, उनके आध्यात्मिक पुत्रों (बोधिसत्त्वों) और परमपूज्य तेजस्वी गुरुओं (आचार्यों) के चरणों में नमन !

2. यह उपदेशक्रम, जिसके द्वारा परमार्थ एवं संवृति ज्ञान, तत्त्व अथवा सांसारिक वस्तुओं का युगपत् ज्ञान होता है, जिसमें चित्त एवं प्राण पर सम्पूर्ण ध्यान दिया जाता है अर्थात् चित्त एवं प्राण को नियन्त्रित किया जाता है, जिसके द्वारा मानव शरीर (काय)[1] में तान्त्रिक अभिनिवेश संभव है, वह दो भागों में विभक्त है । इनमें से पहला भाग गुरु परम्परा है और दूसरा उक्त परम्परा में चली आ रही उपदेश-माला है ।

3. उपदेशों का पहला भाग गुरु परम्परा की वन्दना से युक्त है ।

4. उपदेश-माला के दूसरे भाग में परम्परा से चले आ रहे उपदेश हैं, जो दो प्रकार के हैं—एक क्रमबद्ध उपदेश, जो तन्त्रों के अनुसार हैं और दूसरे गुरु द्वारा साधक के

---

1. मूल पाठ में देखिये (rDo rJe Yi Lus=वज्रकाय) । वज्रकाय से अभिप्राय उदात्त (अलौकिक, उच्च, उत्कृष्ट) शरीर से है, जो सुन्दर सुगठित एवं स्वस्थ मानव शरीर का द्योतक है । यदि साधक रुग्ण, दुर्बल एवं अशुचि कायधारी है, तो उसको विशिष्ट योग विधियों का अभ्यास करना चाहिये । भोट एवं भारत के गुरुओं (आचार्यों) ने शरीर को रोग, दुर्बलता और अशुचिता से रहित रखने के लिये हठ योग का मार्ग नियत किया है, जो निर्वाण (बुद्धत्व) प्राप्ति के लिये प्रारम्भिक सोपान (सीढ़ी) है । भगवान् बुद्ध ने जिस काय को लेकर संसार में जन्म लिया था, वह सभी भौतिक, आध्यात्मिक सौष्ठव एवं पूर्णताओं से युक्त था, जैसा स्वयं उन्हें हठयोग आदि की शारीरिक तप:प्रणालियों का अनुसरण करते हुए परिज्ञात हुआ । उस तरह की यह सारी साधनाएं उनके लिये आवश्यक नहीं थी ।

कान में फूंके गये श्रुतिपरम्परा के उपदेश हैं[1], जो गुरु के सिद्धान्तानुसार अभिज्ञा (पारेन्द्रियज्ञान) जन्य हैं ।

5. नीचे श्रुतिपरम्परा के उपदेशों को समझाने का प्रयास किया जा रहा है, जो गुरु के सिद्धान्त पर आधारित अभिज्ञा से प्राप्त हैं ।

6. ये उपदेश भी दो भागों (वर्गों) में विभक्त हैं—1. साधना में प्रवेश दिलाने वाले उपदेश और 2. ग्रन्थ में दिये गये उपदेश ।

7. पहले भाग के उपदेशों को प्रारम्भिक बाह्य शिक्षा के रूप में समझना उपयुक्त होगा, क्योंकि उनके द्वारा दीक्षा की भूमि का मार्ग प्रशस्त होता है । इस वर्ग के उपदेश अनेक तन्त्र ग्रन्थों और उपदेश-मालाओं में यत्र-तत्र मिलते हैं ।

8. दूसरे वर्ग (भाग) के उपदेश, जो इस ग्रन्थ में आये हैं, छ: योग सिद्धान्तों में विभक्त किये गये हैं—1. चण्डाली ऊर्जा (चण्डाग्नि), 2. मायोपमकाय (शरीर), 3. स्वप्न योग, 4. प्रभास्वर प्रकाश, 5. अन्तराभव अवस्था और 6. चेतनान्तरण (संक्रमण) योग[2] ।

---

1. ये क्रमबद्ध एवं विधिपूर्वक प्राप्त उपदेश प्राय: तन्त्रग्रन्थों में संगृहीत हैं, जिनका साधक अपने गुरु की देख रेख में अध्ययन करता है । ये कान में फूंके गये तन्त्रोक्त मन्त्र गुह्य (गूढ, रहस्यमय) हैं । ये कभी अपने पूर्णरूप में लिपिबद्ध नहीं किये गये । वे तरंगवाहित (विभूति के) रूप में अथवा चैतसिक (अतीन्द्रिय) अवतरण के रूप में, दिव्य रूप में दैवी गुरुओं से मानव गुरुओं को प्राप्त हुये हैं । मानव गुरु अपने कुछ चुने विशेष साधक शिष्यों को ही उपदेश के रहस्यों को बतलाता है । जिस ग्रन्थ से इस विषय का विबोध किया गया है, वह श्रुतिपरम्परा के उपदेशों पर आधारित है, जिसे जानबूझ कर सूत्र रूप में रहने दिया गया है । कहीं-कहीं पर तो वह विभिन्न पदावलियों का संग्रह मात्र दिखाई देता है । उसी तरह अधूरे वाक्यों से वह अधिक दुरूह भी हो गया है और अल्प ज्ञान रखने वाले जिज्ञासुओं के लिये कठिनाई पैदा करता है; परन्तु दीक्षा (अभिषेक) प्राप्त साधक के लिये गुरु सम्पूर्ण उपदेश की अभिव्यक्ति कर देता है । सूत्ररूप में संगृहीत इस कोटि के ग्रन्थ पतंजलि के योगसूत्रों की तरह आचार्यों के उपदेशों के सारांश से लगते हैं । गुरु इन दुरूह रचनाओं को अपने मौखिक व्याख्यानों से विस्तारपूर्वक समझाता है ।
2. छ: योग सिद्धान्त—1. gTum-Mo =चण्डाली ऊर्जा (चण्डाग्नि)—इस दिव्य शक्ति का प्राप्त होना साधक के आध्यात्मिक विकास के लिये अति आवश्यक है जिसके द्वारा एकान्तवासी योगी तिब्बत की शीत-प्रधान हिमाच्छादित चोटियों के अत्यन्त शीत को भी सहन करता है तथा बिना आग जलाये सहज भाव से साधना में लीन रहता है । 2. मायोपमशरीर (मायाकाय) जिस का ध्यान करने से योगी को अपने शरीर और हेतु प्रत्ययों से उत्पन्न सभी अंगभूत वस्तुओं के मायात्व का ध्यान उत्पन्न होता है । 3. स्वप्न योग—इस योग साधना से साधक को बोध होता है कि जिस तरह स्वप्न के अनुभव वास्तविक नहीं हैं, उसी तरह जाग्रदनुभव भी वास्तविक नहीं है । 4. प्रभास्वर (प्रकाश) योग—जिसमें यथार्थ का अवबोध प्राप्त होता है । 5. अन्तराभव योग—जो दो जन्मों (मृत्यु एवं पुनर्जन्म) के बीच की अवस्था है तथा 6. संक्रमण योग-इसमें चेतना का संक्रमण (चेतनान्तरण) होता है ।

## प्रथम अध्याय

### चण्डाली अग्नि ( चैतसिक ऊर्जा ) का सिद्धान्त

9. प्रथम चण्डाली ऊर्जा (अग्नि) का सिद्धान्त है, जिसे तीन भागों में बांटा गया है— 1. प्रारम्भिक साधना (प्रवेश), 2. मौलिक साधना और 3. प्रायोगिक साधना ।

### प्रारम्भिक साधना ( प्रवेश ) की पाँच विधियाँ

10. चण्डाली अग्नि (चैतसिक ऊर्जा) के प्रथम सिद्धान्त में पाँच विधियाँ बताई गयी हैं । यथा—1. बाह्य शरीर (भौतिक रूप) का शून्य के रूप में ध्यान करना, 2. आभ्यन्तर चैतसिक नाडी तन्त्र को शून्य समझना, 3. मण्डल चक्र का ध्यान करना, 4. चैतसिक नाडी-मार्ग (स्नायुपथ) पर नियन्त्रण तथा 5. चैतसिक नाडी-चक्रों पर दैवी तरंग संवाहित करना ।

#### 1. भौतिक शरीर का शून्य[1] के रूप में ध्यान करना

11. योग की प्रथम प्रारम्भिक साधनाओं में भौतिक शरीर का शून्य के रूप में ध्यान करने की क्रिया का निरूपण किया गया है ।

12. प्रारम्भ में साधक दैवी गुरु का ध्यान करते हुए प्रार्थना करता है ।

13. प्रार्थना के बाद योगी (साधक) श्रद्धावान् हो स्वयं की मन्त्रधारिणी देवी वज्रयोगिनी[2] के रूप में कल्पना करे, देवी वज्रयोगिनी रक्तवर्ण की रक्त रत्न (माणिक्य) की प्रभा वाली, एक मुख, दो हस्त एवं त्रिनेत्र[3] धारिणी है । उस के दाहिने हाथ में तेज धार का खड्ग है, जिसे वह ऊपर की ओर चमका रही है । इस का आशय चित्त के भीतर उत्पन्न होने वाले अनेक क्लेश-विचारों को समूल नष्ट करना है । अपने वक्ष के पार्श्व में वायें हाथ में वह रुधिर से भरा हुआ मानव खप्पर लिये हुए है तथा

---

1. योग की इस विधि में भौतिक शरीर और उसकी चैतसिक नाडी (स्नायु) प्रणाली को सर्वथा शून्य (असार) समझने की ध्यान विधि बतायी गई है । यहां प्रकृति में पायी जाने वाली सभी वस्तुओं की तरह मानवी अवयवों को भी शून्य और मायोपम बतलाया है ।
2. मूल पाठ में वज्रयोगिनी के लिये 'दोर्जे-नल-जोर-मा' शब्द प्रयुक्त हुआ है, जिसे तान्त्रिकों की भाषा में आध्यात्मिक शक्ति एवं बोधिज्ञान (प्रज्ञा) स्वरूपिणी कहा गया है । जब साधक (योगी) योगविधि से साधनाभ्यास करता है, तो वज्रयोगिनी योगी को अलौकिक सिद्धियां प्रदान करती है ।
3. तृतीय नेत्र (तीसरी आँख) यह माथे पर दोनों भौंहों के मध्य संगम स्थल पर स्थित है । जैसे बुद्ध की प्रतिमा (मूर्ति) पर अंकित दिखाई देती है, जो बोधिज्ञान का चक्षु है । मनुष्य की प्रसुप्त या अविकसित दशा में यह शारीरिक (दैहिक) ब्रह्मरन्ध्र (शीर्षचक्र) का प्रतिनिधित्व करता है, तथा जब यह यौगिक क्रिया द्वारा विकसित होता है, तब यह कहा जाता है कि यह केन्द्र स्थल अतीन्द्रियदर्शी (सूक्ष्मदर्शी) होता है ।

अपने अनन्त (असीम) आशीर्वाद से प्राणियों को तुष्ट कर रही है । उस के सिर पर पाँच सूखे मानव कपालों का मुकुट है, गले में पचास रक्त प्लावित मानव कपालों की माला है । ये सभी उसके आभूषण हैं । आभूषणों के छः सुप्रतीकों में श्मशान की विभूति के विलेप का अभाव दिखाई देता है । उसके बाहुबन्ध में त्रिशूल परिलक्षित है, जो देव पिता हेरुक का प्रतीक है । इस देवी की परिकल्पना नग्न एवं पूर्ण यौवन सम्पन्न सोलह वर्ष की कुमारी के रूप में की गई है । यह नृत्य मुद्रा में प्रदर्शित है । जो अपना दाहिना पैर मोड़े हुए है तथा उस के पैर का अग्रभाग ऊपर (की ओर) उठा हुआ है । यह कुमारी अपने बाएँ पैर से एक लेटी हुई मानवाकृति के वक्ष को रौंद रही है तथा ज्ञान की ज्वाला की लपटें उसके चारों ओर मण्डलाकार रूप में व्यापृत हैं ।

14. (स्वयं में देवी का आधान) बाह्यतः वह (साधक) स्वयं का देवी के रूप में ध्यान करे तथा आभ्यन्तर (भीतर) से रिक्त (खाली) म्यान की तरह समझे, जिससे खड्ग बाहर निकाल दिया गया है । आभ्यन्तर सब कुछ रिक्त (खोखला) मात्र है, केवल शुभ्र प्रकाशमयता (प्रभास्वर) है, ऐसी प्रकाशमयता जैसे निरभ्र आकाश की अनन्तता में मिलती है । कुछ वैसा जैसे प्रवाल, रेशम के कनात के भीतर से सब कुछ रिक्त (खाली) कर दिया गया हो, कनात का रक्ताभ बिम्ब भर बचा हो, अथवा किसी पारदर्शी नली के भीतर जैसे प्राण (वायु) भर कर उसे मोटी नली का रूप दिया गया हो[1] ।

15. प्रारम्भ में देवी के स्वरूप का ध्यान अपने ही आकार का करे । उसके पश्चात् क्रमशः भावनाकृति और भूधराकृति देवी का स्वरूप अपने में परिकल्पित करे, अन्त में सम्पूर्ण विश्व से अपने को एकाकार कर ले, उसी स्वरूप पर अपना चित्त केन्द्रित करे ।

16. तत्पश्चात् धीरे-धीरे उस विशाल रूप को क्रमशः छोटा और उससे छोटा भावित कर तिल के आकार का बना दे । उसे लघुतम तिल के बीज के अणु के रूप में चिन्तन करे, परन्तु शरीर के सभी अवयव स्पष्ट हों । तदुपरान्त अपने चित्त को उस आकार पर केन्द्रित करे[2] ।

---

1. सभी उपमायें योग की विधियों से प्रगाढ रूप से जुड़ी हुई हैं तथा उनके विशेष अभिप्राय हैं ।
2. इस साधना में यहाँ जो अणु और महत् रूपों की भावना की गई है, वह योगी को दो अन्तों का सम्यक् बोध करा देने के लिये है। इसका अभिप्राय 'नानात्व' में 'एकत्व' का ज्ञान कराना है । इस ज्ञान का होना योग की उन प्रक्रियाओं के लिये आवश्यक है जिनसे सुषुम्णा के नाडीदल को सम्पुष्ट कर शरीर में अध्यात्म शक्ति (प्राण शक्ति) की स्पन्दन क्रिया सम्पादित की जाती है ।

**2. चैतसिक नाड़ी ( स्नायु ) प्रणाली में शून्य की भावना**

17. प्रारम्भिक प्रवेश-विधि का दूसरा सिद्धान्त चैतसिक नाडी को शून्यवत् भावित करना है । उसे उसकी विधि से सम्पन्न करने के लिये उसका निम्न प्रकार से अनुसरण करे ।

18. देवी वज्रयोगिनी को अपने शरीर के मूलाधार (मध्य) से ब्रह्मरन्ध्र तक सामान्य आकार के रूप में भावित करते हुए मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी में चार लक्षणों (चिह्नों) का ध्यान करे । जैसे लाक्षा (लाख) के घोल के वर्ण सदृश लालिमा (लाली), तिल के तैल से उद्भावित प्रकाश की आभा (चमक), केले की भीतरी छाल के अन्दर के डण्ठल का सीधापन (ऋजुता) सदृश मेरुदण्ड में अवस्थित मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी से तथा कागज को मोडने से दिखाई देने वाली रिक्तता (खोखलापन) से इस की तुलना की जाती है, यह सारा ध्यान मध्यम आकार के नरकट (सरकंडा) के बाण के सदृश होना चाहिये ।

19. (ऊपर) बताई गई विधि के पश्चात् ध्यान में एक दण्ड (छड़ी), एक स्तम्भ (खम्भा), एक भवन, एक पर्वत और फिर उसके भीतर सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को समाहित कर दे ।

20. मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी को ध्यान का केन्द्र बिन्दु बनाये तथा शरीर के अङ्ग प्रत्यङ्ग यहाँ तक कि अंगुलियों के सिरों तक की पूर्णतया भावना करे ।

21. जिस समय तिल के बीज के आकार का ध्यान करते हुए मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी को (उसे) भावित करने का ध्यान लग जाय, उस समय स्थूल (सघन) बाल के व्यास के सौवें भाग (अंश) का ध्यान करे, जो भीतर (से) पूरी तरह से रिक्त (शून्य) है ।

22. ऐसा निर्देश है कि अतिसूक्ष्मतर (अतिलघुतर) होने के कारण (किसी वस्तु के आकार में) शून्यता की भावना करे । अदृश्य होने के कारण उसे पकड़ नहीं सकते, ऐसा समझकर भी भावना करे और उसी तरह विश्रान्ति रहित में भी उस की अनित्यता (क्षणभंगुरता, क्षणिकता) के कारण शून्यता[1] की भावना करे ।

---

1. शून्यता (क्षणिकता) की भावना के लिये पहले भौतिक पदार्थ की उसके सूक्ष्म एवं बृहत् रूपों में भावना की जाती है । इसमें मनुष्य को चक्षु के द्वारा जो दिखाई देता है, उसके लिये सूक्ष्मदर्शी यन्त्र (माइक्रोस्कोप) की आवश्यकता नहीं होती । दूसरी विधि से शून्यता की भावना भौतिक पदार्थ के अमूर्त

### 3. रक्षाचक्र का ध्यान

23. तृतीय प्रारम्भिक साधना में रक्षाचक्र (मण्डल) का ध्यान आता है, जिसे तीन तरह से सम्पन्न करते हैं । 1. सब से पहले शरीर को विभिन्न प्रकार के आसनों (मुद्राओं) से सुसंयत करते हैं । 2. फिर प्राणायाम की विधि बतलाई गई है । तब 3. धारणा (ध्यान) की क्रिया सम्पादित की जाती है[1] ।

24. इन तीनों विधियों में से प्रथम विधि में शारीरिक आसन (मुद्रा) की सात तरह की विधियाँ कही गई हैं, जिन से समग्र मनोभौतिक (मनोदैहिक) वस्तुओं का आधान हो जाता है[2] ।

25. द्वितीय (प्राणायाम की) विधि में नासिका-रन्ध्रों से विसर्जित वायु को तीन बार छोड़ते हैं, फिर (पुनः) श्वास लेकर वायु को फेफड़े के तल तक ले जाते हैं । तत्पश्चात् श्वासनली (मध्यच्छद) में वायु को ऊपर की ओर ले जाकर वक्षस्थल को एक बन्द मिट्टी के पात्र सदृश रूप देते हैं । उस अवस्था में जितना सम्भव हो, श्वास को रोके हुए कुछ क्षण रहा जाता है[3] ।

26. तृतीय (धारणा की) प्रक्रिया सम्पादित करते समय श्वास को बाहर निकालकर शरीर के असंख्य रोम कूपों से पाँच रंगों की किरणों के फूटने का तथा उनके द्वारा संसार को अपनी पञ्चवर्णीय आभा से ढक देने एवं भरने की भावना करनी चाहिये और जिस समय श्वास भीतर खींचने की क्रिया चल रही हो, उस समय उन्हीं किरणों की आभा को शरीर के रोम कूपों में पुनः प्रवेश एवं भराव, अर्थात् अनुप्राणित करने की भावना अपेक्षित है ।

27. इनमें से दोनों पूरक साधनाओं को सात बार अभ्यास में ले आना चाहिये[4] ।

---

ध्यान से सम्पन्न होती है । तीसरी विधि में विश्रान्ति न जानने वाले काल के सब से सूक्ष्म अणु को भावित करने का विधान है ।

1. संस्कृत में यौगिक मुद्राओं की विधियाँ-आसन, प्राणायाम और धारणा के रूप में व्याख्यायित हैं । इनके द्वारा साधक (योगी) संसार से विरक्ति पाता है । इसलिये इन्हें रक्षाचक्र (मण्डलचक्र) के अन्तर्गत लेते हैं, जिससे सब तरह की आधिभौतिक और आधिदैविक बाधाओं का परिहार होता है ।
2. 'महामुद्रा शास्त्र' में वैरोचन की सात विधियाँ कही गई हैं । इनमें से प्रत्येक की व्याख्या गुरुकृपा से सुलभ होती है ।
3. 'महामुद्रा शास्त्र' में इस विधि को और अधिक विस्तार से समझाया गया है ।
4. ये साधनाएं चित्त की वृत्तियों को एकाग्र करने में सहायक होती हैं और उनके द्वारा भावना का प्रत्यन्तर कुछ उसी तरह से होता है, जैसे स्वसंवेद्य भावनात्मक (टेलीपैथी) प्रक्रिया या टेलिविज़न में दृश्य-परिवर्तन की क्रिया होती है ।

28. फिर उन किरणों के बीज मन्त्र 'हूँ' के बहुरंगी स्वरूप में रूपान्तरित होने की भावना करे । जिस समय श्वास बाहर निकाले उस समय यही भावना करे कि इन 'हूँ' बीजमन्त्रों से सारा जगत् व्याप्त हो गया है । श्वास भीतर की ओर खींचते समय भी यही भावना करनी चाहिये कि उस का शरीर उन मन्त्रों से आभास्वरित हो गया है । यह प्रक्रिया सात बार करनी चाहिये ।

29. साधना की अगली अवस्था में 'हूँ' को क्रुद्ध-देवताओं[1] के रूप में भावित करते हैं । इन देवताओं का स्वरूप कुछ इस तरह का है—एक मुख, दो हस्त[2] एवं दाहिने हस्त में [3]वज्र धारण करके उसे अपने सिर के ऊपर की ओर उठाये हुए और बायें हस्त को वक्ष[4] से लगाये हुए अभिचार-मुद्रा में, इसी प्रकार दाहिने पैर को मोड़ (झुका) कर तथा बायें पैर को सीधा तान[5] कर पाँच वर्णों[6] के अतिविकट (क्रुद्ध) स्वरूप में । परन्तु इन में से कोई तिल के बीज के आकार से बड़ा न हो, अर्थात् तिल के आकार में परिनिष्ठित हो ।

30. श्वास जब बाहर की ओर निकल रही हो, तो उस समय यह भावना करनी चाहिये कि यह साधक के शरीर में से निकल कर संसार में व्याप्त हो रही है ।

31. श्वास को जब भीतर खींचने की क्रिया चल रही हो, तो उस समय साधक यह भावना करे कि उसका शरीर उससे भर गया है ।

32. ये दोनों पूरक साधनाएं साधक को सात बार करनी चाहिये, इस प्रकार उपर्युक्त क्रियाएं सभी को कुल मिलाकर 21 बार की जाती हैं ।

---

1. देवताओं को क्रुद्ध रूप में भावित करने का तात्पर्य है कि वे असत् पर सत् की विजय के प्रतीक हैं जो असत् को सत् तक नहीं पहुँचने देते ।
2. अन्य सन्दर्भों में ये देवता (जैसे बौद्धेतर देवताओं के सदृश) कई हस्त और मुख को प्रतिबिम्बित (चित्रित) करते हुए कहे गये हैं ।
3. 'वज्र' महाशक्ति (सर्वशक्तिमान, ईश्वरीय शक्ति) का द्योतक है । यह वज्रयोगिनी के खड्ग की अनुस्मृति कराता है ।
4. वक्ष (हृदय) यह मुद्रा विचारों का प्रतीक है, जो चैतसिक विचारों का केन्द्र माना जाता है, विचार पर संयम रखने का संकेत देता है और जिससे दुष्ट (अशुभ) या विध्वंसात्मक (विनाशक) विचार पुन: उठ नहीं पाते ।
5. यह दृढ़ता की मुद्रा है, जिससे साधक (योगी) को देवता का अभिरक्षण प्राप्त होता है, जो साधक (शिष्य) की उसकी साधना में आने वाली बाधाओं से रक्षा करती है ।
6. पाँच वर्ण पाँच तत्त्वों के व्यञ्जक हैं, यथा 1. आकाश का वर्ण नीला, 2. वायु का हरा, 3. ताप का लाल, 4. जल का श्वेत और 5. पृथिवी का पीला । (विस्तृत जानकारी के लिये टिब्बटेन बुक ऑफ डेड को देखें) ।

33. तब भावना करें कि साधक के शरीर के प्रत्येक रोमकूप में बहिर्मुख किये हुए क्रुद्ध देवता व्याप्त हैं तथा ये सब कवच (अंगत्राण) लिये अपनी कला को धारण किये (एक साथ) स्थित हैं ।

## 4. ( चैतसिक ) नाड़ी विज्ञान मार्ग की साधना

34. योग की प्रारम्भिक विधियों में चौथी विधि का सम्बन्ध (चैतसिक) नाडी विज्ञान से है । यह विधि निम्नलिखित प्रकार से सम्पन्न की जाती है ।

35. साधक मध्यमा (सुषुम्णा) नाड़ी अवधूती के दक्षिण भाग में अवस्थित (चैतसिक) नाडी का ध्यान करे तथा इसी तरह शरीर के वाम भाग में स्थित नाडी को भी ध्यान में ले आवे । ये दोनों नाडियाँ नासिका के दोनों सिरों से ऊपर जा कर मस्तिष्क में, तत्पश्चात् सिर के चतुर्दिक् और शरीर के वाम एवं दक्षिण दिशा के अधो भाग में जाती हुई जननाङ्ग (प्रजनन इन्द्रिय, लिंग) के मूलाधार (मूलस्थान) में चली जाती हैं, अर्थात् लिंग के मूलाधार में समाप्त (पर्यवसित) होती हैं । उदाहरणार्थ मूलाधार में—

36. इन दोनों नाडियों का इस तरह ध्यान करे, जैसे वे (बांस की तरह भीतर से) रिक्त (खोखली, शून्य) हैं । वामावर्तिका नाड़ी में इन बीजाक्षरों का आधान करें—अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः[1] ।

37. तथा शरीर की दक्षिणावर्तिका नाडी में निम्नलिखित बीजाक्षरों का आधान करें—क ख ग घ ङ, च छ ज झ ञ, ट ठ ड ढ ण, त थ द ध न, प फ ब भ म, य र ल व, श ष स ह क्ष[2] ।

---

1. ध्यान के अभ्यास में प्रयुक्त ये सोलह स्वर वर्ण तान्त्रिक ग्रन्थों में अक्सर देखने को मिलते हैं । (देखिये- ऑर्थर एवलेन, तान्त्रिक टेक्सट्स, सप्तम, पृ० 16, लन्दन, 1919 ।
2. इन चौंतीस व्यञ्जन वर्णों के साथ सोलह स्वर वर्णों को मिला कर संस्कृत वर्णमाला के आधार पर भोट (तिब्बती) वर्णमाला का सृजन किया गया है (आर्थर एवलेन, पूर्वोद्धृत ग्रन्थ पृ० 16 देखें) । भारतीय परम्परा के अनुसार संस्कृत (देववाणी) की वर्णमाला का ज्ञान सर्वप्रथम सृष्टिकर्ता ब्रह्मा द्वारा विद्यागुरु गणेश को उद्घाटित (प्रकट) कराया गया । गणेश ने यह वर्णमाला मानवों के हित के लिये उन्हें लोकार्पित की । दैवी उत्पत्ति के कारण इन वर्णों से उत्पन्न होने वाली ध्वनियाँ मन्त्रों में प्रयुक्त होकर दैवी आध्यात्मिक रूप में शक्ति सम्पन्न होकर संसार में वरदायिनी तरंगों के रूप में फैलती हैं । मन्त्रोच्चार में प्रत्यक्षीभूत होने वाली इन ध्वनियों की संख्या 50 है, जो आद्याशक्ति भगवती वज्रयोगिनी की रहस्यमयी रक्त प्रसविनी नरमुण्डमाला में ग्रथित 50 मुण्डों की प्रतीक है । भोट देश एवं भारत के तन्त्रशास्त्रवेत्ता-रूप तथा स्वर के सम्बन्ध को अच्छी तरह जानते (समझते) थे । **The Tibetan Book of Dead** नामक ग्रन्थ के पृ० 220-222 में इन मान्त्रिक स्वरों का परा(गुह्य)शक्ति के रूप में बहुत ही सुन्दर निरूपण हुआ है । इस का एक ज्वलन्त उदाहरण भोट गुरु मरपा द्वारा अपने शिष्य मिलारस्पा को

38. इन बीजाक्षरों का (परिधि का) सूक्ष्म कमल दलों के रूप में ध्यान करे तथा ऐसा ध्यान करे कि वे सभी लालवर्ण की एक खड़ी (लम्ब) रेखा में सुनियोजित हैं, जो क्रमश: एक के ऊपर दूसरा स्थित है । फिर जब (साधक) श्वास को छोड़े तो इन अक्षरों का भी एक के बाद दूसरे को निकलता हुआ ध्यान करे । इस प्रक्रिया में श्वास को शरीर के भीतर लेते समय सभी अक्षरों को लिंग अथवा योनि के मूल (छिद्र अर्थात् स्त्री पुरुष के स्वयं के जननेन्द्रिय) में प्रवेश करने की भावना करे ।

39. भावना का क्रम इसी प्रकार चलता रहे, चित्त का सम्पूर्ण ध्यान इस वर्णमाला पर केन्द्रित रहे । प्रत्येक वर्ण में एक दूसरे की अग्नि के स्फुलिंगों (आग की चिंगारी) के सदृश श्वास प्रक्रिया दक्षिण तथा वाम नासिका रन्ध्रों से सम्पन्न होती रहे ।

40. यह साधना पानी ले जाने के लिये जल मार्ग [1] (नाली) बनाने जैसा है तथा यह योग की एक महत्त्वपूर्ण विधि मानी जाती है ।

### 5. ( चैतसिक ) नाडी केन्द्रों पर सहायक तरंगों का प्रक्षेप

41 पाँचवीं योगविधि के प्रारम्भिक साधना अभ्यासों में (चैतसिक) नाडी केन्द्रों पर सहायक तरंगों का किस प्रकार प्रक्षेप किया जाता है, इसकी विधि आगे कही जा रही है ।

42. मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी या मेरुदण्ड के हृदय स्थान पर, जिसे अनाहत चक्र कहते हैं, ध्यान केन्द्रित करे तथा उसमें एक सामान्य आकार के तिनके की भावना करे, जो वस्तुत: यौगिक मुद्रा (पद्मासन) में स्थित (साधक) का मूलगुरु है[2] । उसके

---

दिये गये गुरूपदेश में देखने को मिलता है, जिन्होंने ध्वनि, रूप एवं वर्ण (रंग) के रहस्यमय अन्त:-सम्बन्ध को बताया और देवों को सिद्ध करने, अर्थात् मूर्त रूप देने की योगविधि भी बतलायी । (देखिये-टिब्बेट्स ग्रेट योगी मिलारस्पा, पृ० 163) । मिलारस्पा को ये सभी सिद्धियां प्राप्त थी । इससे हम समझ सकते हैं कि यूरोप में भौतिक विज्ञान के उदय के बहुत पूर्व काल में भारत तथा भोट देश के योगियों को स्पन्दन (कंपन, स्फुरण) के भौतिक सिद्धान्त का ज्ञान था । जिनका प्रयोग वे इस तरह करते थे कि जिसकी कल्पना तक यूरोपवासी नहीं कर सकते थे । हम यहाँ इस बात का उल्लेख करना चाहते हैं कि इन योग सिद्धियों के संकेत फिनलैण्ड के 'कलेव-ला' (Kaleva-La) नामक प्राचीन महाकाव्य में मिलते हैं ।

1. पानी की नाली (रास्ता) निकालने वाली प्रारम्भिक प्रणाली की तरह ही (चैतसिक) नाडी मार्ग की भी प्रक्रिया है । नाली में पानी के सदृश ही श्वास प्रक्रिया द्वारा शरीर की नाडियों में प्राण-शक्ति का संचार होता है । जब पानी की नाली बन जाती है, तब चैतसिक या प्राणशक्ति सचेत हो पानी के प्रवाह (धारा) को नियन्त्रित करती है ।
2. मूलगुरु-साधक का मानुष (मानव) गुरु । मूलगुरु वह है जो गुरुओं के ध्यान (भावना) में आने वाला अन्तिम गुरु होता है । जिस तरह वृक्ष को अपने आश्रय तथा खुराक के लिये जड़ की आवश्यकता है,

सिर पर [उसी तरह यौगिक मुद्रा में] एक खड़ी रेखा में योग के षट् सिद्धान्तों के उत्तराधिकारी (अनुक्रमिक) गुरुओं की परम्परा को भावना (ध्यान) में ले आये ।

43. गुरु परम्परा पर ध्यान करते समय क्रम का ध्यान रखना आवश्यक है । जैसे आदि गुरु वज्रधर को सबसे ऊपर उच्चतम स्थान में रखें तथा मानुष गुरु को सबके बाद में । यह गुरु-परम्परा लघु मोतियों की एक माला के सदृश है ।

44. षट्-सिद्धान्त[1] की प्रार्थना के अनुसार गुरुओं की प्रार्थना करे—'हे गुरु प्रवर, मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे चार बलों से मेरी मेधा सुपुष्ट हो । मुझे अपनी शक्ति तरंगों से संवाहित करें, जिससे मैं जो कुछ भी देखूँ तथा जिस किसी सत्ता का मुझ में भान हो उन सब में देवरूपों का दर्शन करूं । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मेरे भीतर कुंडलिनी (चण्डाली) द्वारा आह्लादमयी चण्डाली ऊर्जा चैतसिक अग्नि (ऊष्मता) जागृत हो । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मेरे समल मायाकाय का समग्र परिवर्तन संभव हो । मुझे अपनी (उपहार) शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मल रहित दिव्य देह को मैं धारण कर सकूँ । [2]मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिसके कारण मुझे स्वप्न में अनेक मायोपम दृश्य न दिखाई दें । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मैं अपने भीतर प्रकाश ही प्रकाश देख सकूँ । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों

---

उसी तरह अध्यात्म विद्या में आगे बढ़ने के लिये साधक को मूलगुरु की आवश्यकता होती है । मूलगुरु मनुष्य और लोकोत्तर गुरुओं के आध्यात्मिक सम्बन्धों की परम्परा को अविच्छिन्न रखने में सहायक होता है । अन्य प्रसङ्गों में मूलगुरु को महागुरु वज्रधर से एकाकार कहा गया है । इस मानुष गुरु को वज्रधर का पृथिवी पर प्रतिनिधि समझना चाहिये ।

1. षट्-सिद्धान्त की प्रार्थना (मन्त्र) केवल भोट (तिब्बती) पाठों में मिलती है । उसके द्वारा गुरु, योगी (साधक) को मन्त्र दीक्षा प्रदान करता है । ऊपर जो अनुवाद प्रस्तुत है, वह तन्त्रविद्या की एक दुर्लभ पाण्डुलिपि के आधार पर किया गया है । यहाँ तक दिये गये प्रार्थना मन्त्र योगी को देशित गुरूपदेश के हैं, जिन से आध्यात्मिक शक्तियों का क्रमशः विकास होता है । प्रथम मन्त्र में चार बल याचित हैं, जिनसे तात्पर्य काय, वाक् एवं चित्त तथा निःस्वभावता (देवी प्रकृति) की अवाप्ति है । ये चार बल बीज के प्रतीक हैं । दूसरा मन्त्र, वर्षा, सूर्य और ऋतुओं का प्रतीक है, जो बीज-वपन की गर्भावस्था है । तीसरा मन्त्र, बीज के अंकुरित होने के लिये है । चौथा मन्त्र बीज के उन्नत होने का है । पाँचवाँ मन्त्र प्रसूतोद्भव तथा छठा फलागम का प्रतीक है ।

2. समल माया युक्त देह भौतिक शरीर है, जिसे योग से सिद्ध करने की आवश्यकता है । मल रहित दिव्य देह अभिमन्त्रित देवी शरीर (देह) है । पहिले प्रकार की काय का दूसरे प्रकार की काय में परिवर्तन (संक्रमण) योग में पूर्ण सिद्धि प्राप्त करने वाले के लिये ही संभव है । जैसा कि मौलिक तत्त्वों से घिरे रह कर भी बिना प्राण या शरीर का त्याग किये मिलारस्पा को वज्रकाय (दैवी शरीर) की प्राप्ति हुई थी ।

से संवाहित करें, जिससे चेतनान्तर[1] (संक्रमण) द्वारा मैं दिव्यानुभूतियाँ प्राप्त कर सकूँ । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मैं अपने इसी जन्म में बुद्धत्व प्राप्त कर सकूँ । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मैं निःश्रेयस् (निर्वाण)[2] प्राप्त कर सकूँ ।

45. अथवा इस प्रकार प्रार्थना करे— 'हे गुरुजन ! मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मैं समस्त दृश्यमान जगत् को अन्तः चण्डाली (ऊर्जा) के सदृश अपने भीतर समेट लूं । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मैं समस्त दृश्यमान जगत् के मायावी रूप को समझ लूं । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे समस्त दृश्यमान जगत् को मैं त्रिकाय (सत्) के रूप में अवगत कर लूँ । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मेरे आरोहण का पथ प्रशस्त हो । मुझे अपनी शक्ति-तरंगों से संवाहित करें, जिससे मैं परमपद बुद्धत्व को प्राप्त कर सकूँ' ।

46. उपर्युक्त विधि के अनुसार प्रार्थना करने के पश्चात् गुरु-परम्परा को मूल में अवस्थित कर आदि गुरु के भीतर समाहित हो ऐसा ध्यान करे कि आदि गुरु अनन्त (अक्षय, असीम) आनन्द में मिल गये हैं और वही आनन्द योगी के देह के भीतर (रोम-रोम में) भी समा गया है ।

**यहाँ प्रथम अध्याय ( भाग ) के पाँच प्रारम्भिक साधन समाप्त हुए ।**

## द्वितीय अध्याय

### तीन मौलिक साधनाएँ

47. चण्डाली (चैतसिक) ऊर्जा के दूसरे भाग में मौलिक साधना का निरूपण किया गया है, जिसके अन्तर्गत तीन तरह की साधनाएँ हैं—1. चण्डाली (चैतसिक) ऊर्जा का उत्पाद, 2. चण्डाली ऊर्जा विषयक अनुभव और 3. लोकोत्तर (परा) चण्डाली ऊर्जा ।

---

1. षट् (योग) सिद्धान्त में चेतनान्तरण (संक्रमण) की योग प्रक्रिया सब के बाद में दी हुई है । चार दिव्य जन्मस्थान ब्रह्मलोक के हैं, जहाँ से योगी 'निर्वाण' की ओर प्रस्थान करता है ।
2. षट्(योग) सिद्धान्त के उपर्युक्त अन्तिम पाँच श्लोक—मनुष्य योनि की निम्नावस्था से चेतना की परमावस्था तक की दिव्य योनि को निदर्शित करते हैं । इसके प्रत्यक्षीभूत होने पर भान होता है कि जाग्रदवस्था भी स्वप्नावस्था की तरह असत् है । वह अपने भीतर शुभ्र (प्रभास्वर) प्रकाश को देखता है तथा उसके पीछे-पीछे अग्रसर होता हुआ परमपद (बुद्धत्व) को पा लेता है ।

## चण्डाली ऊर्जा का उत्पाद

48. प्रारम्भिक साधना (चण्डाली ऊर्जा का उत्पाद) के अन्तर्गत निम्नलिखित साधना-अभ्यासों की आवश्यकता होती है, यथा आसन, संयम-नियम, प्राणायाम एवं जप-समाधि ध्यान विधि ।

49. आसन—आसन के सम्बन्ध में मूल ग्रन्थ में यह व्याख्यान मिलता है—साधक (योगी) शरीर को बुद्धासन (पद्मासन, सुखासन एवं वज्रासन) में रखे । मेरुदंड (रीढ) को धातु में ढली धातु की मुद्राओं (सिक्कों) के समान एक के ऊपर एक की ढेरी लगी जैसी स्थिति में बिलकुल सीधा करे । वक्ष (मध्यच्छद) के निम्न भाग को पूरा फैलाए । ठुड्डी (चिबुक) से ग्रसिका (हंसुली) को दबाते हुए जीभ से तालु भाग का स्पर्श करे[1] । दोनों हाथों को नाभि के नीचे कलाई के सहारे दोनों जंघाओं को दबाते हुए पद्मासन में मेरुदंड का लम्बवत् सन्तुलन स्थापित करे । ऐसा करने में दृष्टि को बगैर बदले (टकटकी लगाये) बराबर नाक की सीध में (नासाग्र स्थिति में) रखे । ऐसा करते समय विचार और श्वास की प्रक्रियाओं में तादात्म्य रखते हुए चित्त को वश में करे ।

बुद्धासन एक ऐसा आसन है जो बोधिज्ञान (पूर्ण बुद्धत्व) के अनुभव में परम सहायक है । इस साधना में सिद्धासन[2] का भी प्रयोग होता है ।

50. षट् (योग) सिद्धान्त की प्रक्रियाओं में ऐसे निर्देश भी पाये जाते हैं कि दाहिने पैर को बायें पैर पर रखकर बुद्धासन में योग की साधना करे । नाभि के नीचे दोनों हाथों को मिलाकर कलाइयों को जांघों की ओर दबा कर सम्यग् मुद्रा में शरीर के ऊपरी भाग को तान कर बैठे । इस का ध्यान रहे कि मेरुदंड बिलकुल सीधा रहे तथा वक्षस्थल पूर्णतया तना हुआ हो, ठुड्डी (ठोडी) गले की हंसुली पर टिकी हो । इसके बाद जीभ से तालु का स्पर्श करे और दृष्टि बराबर भ्रूमध्य अथवा नासिका के सीध में रखे । सिद्धासन में बैठकर ध्यान की एक पट्टी, जिस की लम्बाई सिर की

---

1. प्रत्येक श्वास-प्रक्रिया के साथ भिन्न-भिन्न विचार उठते हैं । यहाँ चित्त को वश में करने का तात्पर्य विचार-प्रक्रिया को श्वास-प्रक्रिया के साथ एकाकार करना है । जैसा कि 'महामुद्रोपदेश शास्त्र' में कहा गया है—विचार और श्वास की प्रक्रियायें अन्योन्याश्रित हैं । अत: प्राणायाम द्वारा विचार केन्द्रित होता है । प्राणायाम के आरोह और अवरोह के ताल के साथ विचारों का पूरा मेल बैठ जाता है ।
2. बुद्धासन को भोट भाषा में 'दोर्जे दन' और संस्कृत में वज्रासन भी कहते हैं । इस में पैरों को एक दूसरे को लाँघते हुए जांघों के ऊपर रखते हैं । सिद्धासन अपेक्षाकृत एक सुगम आसन है । योग प्रक्रिया में वज्रासन और सिद्धासन का ही अत्यधिक प्रयोग पाया जाता है । इनसे शरीर के भीतर संचरित प्राणशक्ति की तरंगों पर नियन्त्रण होता है, जो योगी को निर्वाण की ओर ले जाता है ।

परिधि (घेरे) की लम्बाई से दुगुनी हो, घुटनों तक इस तरह से फैलाये, जिससे वह सारे शरीर को घेर ले । इससे शरीर को एक सहारा मिलेगा । ध्यान के लिये 18 से 22 इंच के वर्गाकार आकार की एक आसनी[1], जो प्राय: चार अंगुल मोटी, दृढ़ता से बंधी हुई हो, बैठने के काम में ले आवे ।

51. प्राणायाम—चण्डाली ऊर्जा सम्पादित करने की प्रक्रिया में दो तरह की क्रियायें सम्पन्न की जाती हैं—क. सामान्य शान्त (नीरव) श्वास प्रक्रिया, ख. दीर्घ उच्छ्वास क्रिया ।

**(क) सामान्य श्वास प्रक्रिया**

52. सामान्य श्वास क्रिया के दो साधना अंग हैं । प्रथम प्रारम्भिक सामान्य श्वास क्रिया में फेफड़ों में नौ बार श्वास लेने (फुलाने) की विधि और द्वितीय मौलिक साधना में दोनों नासिका रन्ध्रों से चार बार संयुक्त श्वास लेने की विधि ।

53. पहली विधि के अन्तर्गत नौ बार श्वास लेने की प्रक्रिया में तीन बार दक्षिण नासिकारन्ध्र से श्वास लेते हैं तथा सिर को धीरे से दक्षिण से वाम दिशा की ओर घुमाते हैं । तदुपरान्त सिर को वाम से दक्षिण दिशा की ओर घुमाते हुए तीन बार वाम नासिकारन्ध्र से श्वास लेते हैं । फिर दोनों नासिका रन्ध्रों से एक साथ तीन बार श्वास लेते हैं । तीसरी बार सिर को स्थिर रखते हैं । श्वास लेने की क्रियायें ऐसी होनी चाहिये कि जो कोमल (मृदु), सौम्य एवं सूक्ष्म ढंग की हों, अन्य व्यक्ति को उनके विषय में कुछ पता तक न चले ।

तत्पश्चात् श्वास की प्रक्रिया को तीन बार अत्यधिक तेज कर देना चाहिये । विधि और दिशायें पूर्ववत् होंगी ।

---

1. प्राचीन भारतीय योगी कुश की चटाई पर ध्यान करते थे, उनकी यह धारणा थी कि पृथ्वी से उत्पन्न होने वाली गुरुत्वाकर्षण की शक्ति का प्रभाव योगी पर पड़ता है । कुछ दूसरे योगी कैसी भी आसनी, पर जो मुलायम हो, और पशुओं में से केवल सिंह अथवा चीता की खाल से निर्मित आसनी पर बैठते थे । प्राचीन मिस्र निवासी ऐसे आसन को देवासन कहते थे । नील नदी के किनारे अवस्थित कुछ पुराने मन्दिरों (पिरामिडों) की दीवारों पर पुरोहितों का वसन (परिधान) सिंह की खाल अंकित हुई है । भारत में भी ऐसे कई एकान्त योगी थे, जो बाघाम्बरधारी रहे हैं । बाघाम्बर शिव का प्रतीक है तथा शिव का प्रत्यक्ष सम्बन्ध योग से है । दिन में (यह) बाघाम्बर योगी के शरीर को ढकने के काम में आता था तथा रात में वही उसके शयन के विस्तर एवं ध्यान के लिये आसनी का काम देता था । भारत में मृगचर्म भी प्रशस्त माना गया है । तिब्बती साधक तरह-तरह की मुलायम आसनियों का प्रयोग करते थे । वे कस्तूरी मृग की खाल से बनी आसनी को भी व्यवहार में लाते थे, जो बहुत मंहगी होती थी ।

तत्पश्चात् श्वास की प्रक्रिया को तीन बार मरोड़ना (चंक्रमण), (श्वास) लेना (फुलाना) चाहिये ।

54. ये प्रक्रियाएँ नौ हैं, जिन्हें तीन-तीन बार सम्पन्न करना होता है[1] ।

55. द्वितीय सामान्य (शान्त) श्वास-क्रिया की आधारभूत चार संयुक्त साधनाओं के सम्बन्ध में कहा गया है कि ग्रीवा (गर्दन, कंठ) को लोहे के हुक (हंसिया, खूंटी) के आकार में नीचे झुका लें ।

वक्षस्थल (छाती) को मिट्टी के वर्तन के आकार में फैला लें । श्वास को धनुष की प्रत्यञ्चा के सदृश बना लें तथा प्रश्वास को बाण की तरह छोड़ें ।

56. आगे निर्देश है—

प्राणायाम की चार साधना प्रक्रियाएँ हैं—1. श्वास (प्राण) को भीतर ले जाना, 2. दोनों नासिका रन्ध्रों से श्वास को भरना, 3. दोनों नासिकाओं में श्वास को समान रूप से ग्रहण करना, 4. तथा श्वास को बारह निकालना । प्राणायाम की इस विधि को अर्थात् (उपर्युक्त इन चार के संयोजन को) समझे बिना इन के उच्च उत्कर्ष (सद्गुण) को बदलना योगी को अनिष्ट या हानि (क्षति) पहुँचा सकता है ।

57. प्राणायाम-विधि के उपर्युक्त उद्धरणों (अवतरणों) की व्याख्या का अनुगमन (अनुकरण) करे ।

58. दोनों नासिकारन्ध्रों से श्वास को भीतर इस तरह भरना कि नासिका की सीध में (नासिका के सामने) सोलह अङ्गुलियों की दूरी तक कोई प्रतिध्वनि सुनाई न पड़े । श्वास का भीतर की ओर खींचना 'अंतर्पन' कहलाता है ।

---

1. ये क्रियायें इस तरह बोधगम्य हैं—दाहिनी नासिका से बायीं नासिका की ओर श्वास का तीन बार ले जाना, बायीं नासिका से दाहिनी ओर श्वास का तीन बार ले जाना, दोनों नासिकाओं से सामने की ओर तीन बार श्वास ले जाना ।

दाहिनी नासिका से बायीं ओर तीन बार दीर्घ श्वास ले जाना, बायीं नासिका से दाहिनी ओर तीन बार दीर्घ श्वास लेना, दोनों नासिकाओं से तीन बार दीर्घ श्वास लेना, दाहिनी नासिका से बायीं ओर संयुक्त श्वास छोड़ना, बायीं नासिका से दाहिनी ओर संयुक्त श्वास छोड़ना, दोनों नासिकाओं से तीन बार संयुक्त श्वास छोड़ना, इस क्रम से 27 बार श्वास की क्रिया सम्पन्न की जाती है । इस क्रिया से शरीर के मध्य भाग, उदर तथा फेफड़े पूर्ण रूप से मथ जाते हैं । इस प्रकार प्राणायाम की क्रिया सबल होती है, जिसमें फेफड़े की वायु को निकाल कर पुनः उन्हें पूर्णतया भर देते हैं और यही क्रिया प्राणायाम के समय चलती रहती है ।

59. श्वास को भीतर खींच कर उसे फेफड़ों तक पहुँचाने की क्रिया तथा श्वास नली को घंटी तक सिकोड़ने की क्रिया वक्ष को मिट्टी के पात्र के समान अवस्था में करने वाली है । यह क्रिया मिट्टी के पात्र को श्वास से भरने के सदृश है, श्वास का भरना पूरण कहलाता है ।

60. जब उस कल्पित रूपी फेफड़े में श्वास और अधिक नहीं समा पाती, तो श्वास को थोड़ा-थोड़ा खींच कर उस खींचे हुए श्वास को दाहिने और बायें फेफड़े में पहुँचा कर दबाकर उसे वृद्धि (विस्तार) कर समभागीय कर लेते हैं, जो श्वास का समकारी (समकर Equalizing) कहलाता है ।

61. जब साधक यह अनुभव करने लगे कि उसके द्वारा दोनों नासिकारन्ध्रों से श्वास को भीतर ले जाकर उसका समभागीकरण कठिन पड़ रहा है, तो पहले लघु और फिर दीर्घ प्रक्रिया द्वारा (मध्य में) अत्यधिक शक्ति के साथ श्वास को बाहर इस तरह छोड़े, जैसे धनुष पर प्रत्यञ्चा चढ़ा कर बाण को छोड़ते हैं ।

### (ख) दीर्घ (प्रचण्ड) श्वास प्रक्रिया

62. चण्डाली (चैतस्) ऊर्जा के उत्पाद की साधना के दूसरे भाग का सम्बन्ध दीर्घ (प्रचण्ड) श्वास प्रक्रिया से है । इस के अन्तर्गत निम्नलिखित पाँच प्रकार की साधनाओं का अभ्यास किया जाता है—1. फेफड़े में धौंकनी की तरह श्वास लेना तथा छोड़ना, उच्छ्वास को वापस लौटने (उलटने) से रोकना, जिससे दम घुटने लगे[1] । 2. श्वास को इस तरह भीतर ले जाना, जिससे उसका प्रवेश सभी स्वाभाविक नाडियों में संभव हो । 3. फेफड़ों का अधिकतम विस्तार (वृद्धि), जिसके द्वारा श्वास क्रिया पर नियन्त्रण रहे । इससे चण्डाली (चैतसिक) शक्ति का उत्पाद होगा । 4. श्वास क्रिया पर पूरा अधिकार प्राप्त करना, जिसके द्वारा नाडियों में चण्डाली शक्ति का संचार हो । 5. शिथिल श्वास को स्वाभाविक ढंग से छोड़ने की क्रिया विधि, जिससे बाह्य एवं आभ्यन्तरिक चण्डाली शक्ति का संयोग हो[2] ।

---

1. यहाँ जो विधि बतलायी गई है, उसमें भीतर ले जाई गई श्वास को जोर से बाहर निकालते हैं, जिसके लिये धौंकनी की उपमा दी गई है । इससे फेफड़ों की सम्पूर्ण वायु उनके तल तक निकल जाती है और उसका स्थान नई श्वास क्रिया के द्वारा भीतर पहुँचाई गई वायु धीरे-धीरे लेती है ।

   पुराने ऋषियों, योगाचार्यों आदि के अनुसार प्रत्येक मनुष्य के जीवन भर की श्वासों की संख्या उसके (स्वयं के) कर्मों के आधार पर सुनिश्चित है और यदि योगाभ्यास के द्वारा श्वास लेने और श्वास निकालने के क्षणों को बढ़ाया जा सके तो मनुष्य अपनी आयु को भी बढ़ा सकता है ।

2. इन पाँच प्रकार के साधनाभ्यासों का उद्देश्य—वायु (प्राण) के दबाव को रोकना, श्वास क्रिया को सहज बनाना, श्वास क्रिया द्वारा चण्डाली ऊर्जा को उत्पन्न करना, सारे शरीर को चण्डाली ऊर्जा से आप्लावित करना और श्वास (वायु) से प्राणशक्ति को लेकर चण्डाली केन्द्रों या चक्रों में परिनिष्ठित करना है । इस

## चण्डाली योग की ध्यान विधि

63. चण्डाली ऊर्जा (अग्नि) उत्पाद चर्या का तीसरा भाग 'ध्यान' से सम्बन्धित है । इस ध्यान का तीन प्रकार से विभाजन किया गया है—1. बाह्य चण्डाली ऊर्जा, 2. आभ्यन्तरिक चण्डाली ऊर्जा, 3. गुप्त (गुह्य) चण्डाली ऊर्जा ।

### 1. बाह्य चण्डाली ऊर्जा

64. इसके सम्बन्ध में कहा गया है कि—मायाकाय पर ध्यान केन्द्रित करे और उसमें तत्क्षण प्रकट हुई वज्रयोगिनी का आधान करे[1] ।

65. दूसरे शब्दों में शून्यता(काय)मयी वज्रयोगिनी को एक सामान्य मानवाकार में देखे ।

### 2. आभ्यन्तरिक चण्डाली ऊर्जा

66. इसके विषय में ऐसा निर्देश किया गया है—चतुष्चक्रों पर ध्यान लगावे और उनकी भावना छत्र अथवा रथ के पहिये के रूप में करे[2] ।

67. दूसरे शब्दों में 1. आवरण (धुँधला) युक्त शरीर के मध्य में शून्यता की भावना करे, जिसमें मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी का भी आधान शून्य रूप में करे । 2. शून्यता यथार्थ का प्रतीक है । 3. रक्तवर्ण आनन्द का प्रतीक है, जिसकी शुभ्रता और पारदर्शिता अज्ञान रूपी आवरणों को दूर करने का साधन है । 4. प्राणमय शरीर का प्रतीक,

---

प्रकार जो प्राण शक्ति संचित की जाती है, उसे आन्तरिक चण्डाली ऊर्जा कहते हैं और जब तक श्वास (वायु) से ऊर्जा खींची जाती है तथा उसका संचयन पूरा नहीं होता, उसे बाह्य चण्डाली ऊर्जा शक्ति कहते हैं । प्रत्येक अभ्यास का अपना उद्देश्य होता है, जिस पर ध्यान रखना आवश्यक है । सभी अभ्यासों का परम उद्देश्य क्रमशः चित्त (मन) को केन्द्रित (स्थिर) करना है । योगी को इसका परिज्ञान होना आवश्यक है कि उसके चारों तरफ का वायुमंडल (पर्यावरण) किस ढंग का है, क्योंकि वही चण्डाली ऊर्जा का संस्थान है, जिससे श्वास प्रक्रिया द्वारा हम शरीर के भीतर प्राण का संचार करते हैं ।

1. वज्रयोगिनी की साक्षात् भावना पूर्णता का विषय है, क्योंकि चित्त के अतिरिक्त उसका कहीं और अभिनिवेश नहीं है । वह क्षणमात्र में प्रकट होती है । यह बाह्य चण्डाली (चैतसिक) ऊर्जा इसीलिये कही गई है, क्योंकि ध्यायित देवता के लिये चण्डाली ऊर्जा का उत्पाद आवश्यक है, जिसके लिये कार्यशाला होनी चाहिये । वायुगत (श्वासगत) हमारा परिमंडल उस कच्ची वस्तु के सदृश है, जिससे चण्डाली ऊर्जा प्राप्त की जाती है । योगी श्वास क्रिया द्वारा प्राणशक्ति को मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी में ले जाते हैं और उसे विभिन्न नाडियों के द्वारा नाडी प्रणालीगत नाडीचक्रों में संचित करते हैं । संचयन के पश्चात् आभ्यन्तरिक चण्डाली ऊर्जा की संज्ञा होती है । वज्रयोगिनी की शून्यभावना द्वारा प्राणशक्ति की प्रतिष्ठा होती है ।
2. ग्रन्थ में चतुष्चक्र (चैतसिक) नाडी तन्त्र (प्रणाली) के चार प्रमुख चक्रों के रूप में वर्णित हैं ।

उसका लम्बवत् आकार है[1] । इन सब की भावना इन चार लक्षणों के आधार पर करे—उष्णीष(ब्रह्मरन्ध्र)चक्र से लेकर मूलाधारचक्र तक नाभि से नीचे चार अंगुल, इसके दोनों सिरे समतल (चौरस, चपटे) तथा समानान्तर (सपाट, समान), उसके दायें-बायें पिंगला और इडा ललना-रसना नाडियाँ एक कृश या दुबले-पतले भेड़ की अंतडियों के सदृश ऐसे सुविन्यस्त हों जो मस्तिष्क के शिरो भाग तक चली गई हों या फैली हों तथा वहाँ से नीचे मुख के समक्ष अवतरित होकर दोनों नासिकारन्ध्रों में इनकी समाप्ति हो । पिंगला और इडा दोनों सहायक नाडियों के अधो (निम्न) भाग को मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी के अधो (निम्न) भाग में प्रवेश कराकर उसे लपेटती हुई भावित करे, जैसा कि भोट (तिब्बती) अक्षर ཆ (cha) का अधोरूप होता है ।

६८. शरीर के भीतर सहस्रारचक्र (से), जिसमें तीन प्रमुख (ललना-रसना-अवधूती) नाडियाँ मिलती हैं, उष्णीषचक्र (ब्रह्मरन्ध्रचक्र) में बत्तीस (32) उप नाडियों की भावना करनी चाहिये, जो अधोमुखी हैं । इसी प्रकार कण्ठ के पास अवस्थित कण्ठचक्र (विशुद्धिचक्र) से विकसित सोलह (16) ऊर्ध्व नाडियों की भावना करे । हृदय के मध्य अवस्थित हृदयचक्र (अनाहतचक्र) से आठ (8) नाडियां नीचे की ओर जाती हैं । नाभि के (चैतसिक) केन्द्र नाभिचक्र (मणिपूरचक्र) से चौंसठ (64) नाडियाँ निकल कर ऊपर की ओर नाडीजाल में जा मिलती हैं । जिस तरह छतरी (में लोहे) की तीलियाँ होती हैं या रथ के पहिये की आरें होती हैं, उसी तरह मध्यमा (सुषुम्ना) नाडी में दायीं ओर तथा बायीं[2] ओर से आकर अनेक नाडियाँ आ मिलती हैं ।

69. भावना का क्रम इसी तरह चलता रहे ।

---

1. मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी अन्य सभी नाडियों में प्रमुख है । प्रथम चैतसिक नाडियाँ, मूलाधार में अवस्थित हैं, जो मनुष्यजीवन रूपी वृक्ष के तने के सदृश है, जहाँ से योगी समस्त बन्धनों से विमुक्ति पाता है, अर्थात् मानव के चैतसिक जीवन का केन्द्र (बिन्दु) स्नायुमण्डल, मूलाधार स्थित सुषुम्णा नाडी ही है, जिसकी साधना से योगी समस्त क्लेशावरणों से विमुक्ति पाता है ।
2. इस उपमा के द्वारा यह बतलाने का प्रयत्न किया गया है कि दो ऊर्ध्व (चैतसिक) नाडी केन्द्र रथ के एक पहिये के दो ऊर्ध्व एवं अध: के भाग हैं । इसी तरह दो अध: (निम्न) (चैतसिक) नाडी केन्द्र भी रथ के दूसरे पहिये के ऊर्ध्व एवं अध: के भाग हैं । यह धुरी सदृश शरीर में मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी के चारों केन्द्रों के मध्य में घूमते हैं, जिस में दाईं और बाईं ओर इडा-पिंगला (ललना-रसना) नाडी जिह्वा या धुरी (अक्ष) के सदृश है । यह उपमा अपने में पूर्ण नहीं है, लेकिन उस पूर्णता के सन्निकट है ।

### 3. गुप्त ( गुह्य ) चण्डाली ऊर्जा

70. इसके विषय में कहा गया है—'अ' बीजाक्षर के आधे अंश (के प्रयोग) में, जिसे भावना का विषय मान कर साधना की जाती है, (चैतसिक) चण्डाली ऊर्जा के उत्पाद की विधि निहित है ।

71. इस तरह जिस (संगम) स्थल पर ललना तथा रसना नाडी मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी से मिलती हैं, उस पर ध्यान करे । नाभि से चार अंगुल नीचे 'अ' अक्षर का (आधा) बाल की (तरह) प्राय: आधी अंगुल भर रक्ताभ (ललाई युक्त), भूरे रंग की प्रवाहमान (चंचल), स्पर्श करने पर ताप युक्त, वायु के द्वारा तरङ्गित (हिलती हुई) एक ध्वनि उत्पन्न होती है, वह ध्वनि 'फेम ! फेम' है[1] ।

72. तत्पश्चात् प्राञ्जलतापूर्वक 'हँ' अक्षर[2] का ध्यान करे, जिसका वर्ण श्वेत है और जो मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी के भीतर शिरस्थ भाग के सहस्रदल कमल में विद्यमान है, जहाँ अमृत का स्रोत है ।

73. तदनन्तर श्वास (को) भीतर खींच कर प्राण शक्ति को दायीं तथा बाईं ओर की नाडियों में प्रवेश कराते हैं ।

---

1. इस सन्दर्भ में फेम-फेम (एक) आतशी (प्रदाह) मद्धिम प्रकाश के द्वारा उत्पन्न (निर्मित) ध्वनि का प्रतीक है । यह चैतसिक केन्द्र नाभिचक्र के चार अंगुल नीचे (अध:) शयनासना देवी कुंडलिनी का आवास है, जो सर्पिणी शक्ति से युक्त है । यह प्रसुप्त (अप्रकट, प्रच्छन्न) रहस्यमय शक्ति शरीर के ताप का केन्द्र है । अर्ध स्वर अ् इस महती अध्यात्म गुह्य (रहस्यमय) शक्ति का प्रतीक है । इस सोई हुई देवी की चैतसिक शक्ति को जागृत करने के लिये देवी को ऊपर बताई विधि से जगाया जाता है । इस विधि में चार तरह की भावना की जाती है—(क) रूप भावना, (ख) वर्ण भावना, (ग) स्पर्श भावना तथा (घ) गति (तरंगित) भावना ।

2. हं (ँ) का उच्चारण हूँ के रूप में किया जाता है । यह उज्ज्वल वर्ण शुक्र (वीर्य) पदार्थ के अनुरूप है, जो चैतसिक अभिप्रेरणा में क्रियाशील होता है । मस्तिष्क में वह चैतसिक केन्द्र है, जहाँ से यौन प्रक्रिया संचालित होती है । इसलिये हं की सहस्रार पद्म के चक्र में भावना करे । हं रहस्यमय चण्डाली ऊर्जा (अग्नि) शक्ति का पुरुष रूप है, जिससे लघु अ् स्त्री रूप के संयोग से गुह्य चण्डाली ऊर्जा का उत्पाद होता है । सहस्रार कमल (पद्म) दल में मस्तिष्क के मूलाधार में अपने स्वामी से मिलने के लिये दीर्घकाल से सुप्तावस्था में रहने के बाद देवी कुंडलिनी नींद से जगती है । पहले वह एक 'लौ' की तरह मणिपूर चक्र में उठती है, जिसका केन्द्र नाभिचक्र है तथा शरीर के कटि प्रदेश (भाग) में गुह्याग्नि (रहस्याग्नि) से उद्दीप्त हो उठती है, तत्पश्चात् कुंडलिनी ऊपर की ओर अग्रसर होती है, जहाँ से अपने (देवपुरुष) स्वामी के साथ संयुक्त होकर वह संपूर्ण शरीर को इस तरह प्रपूरित कर देती है कि हाथ और पैर की अंगुलियों के अग्रभाग तक इस रहस्य(गुह्य)मय चण्डाली ऊर्जा से उद्दीप्त हो जाते हैं ।

74. ये नाडियाँ वायु के साथ रहने से फैलती हैं, प्राण शक्ति मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी में प्रवेश करती है और फिर आधा 'अ' से जो बाल के सदृश है, पूर्ण हो (भर) जाती हैं तथा रक्ताकार रूप हो जाती हैं ।

75. प्राणशक्ति के प्रवेश (भराव) तथा दोनों ओर उसके फैलने के साथ अपने चित्त को इस प्रक्रिया पर केन्द्रित करे ।

76. श्वास बाहर निकालते समय यह सोचे कि प्राण मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी में एक [1]नील धारा के रूप में प्रवेश कर रहा है । वस्तुतः श्वास नासिकारन्ध्रों से बाहर निकलता है ।

77. उक्त अवस्थाओं के इस आध्यात्मिक अनुभव के पश्चात् द्वितीय साधना में श्वास क्रिया को उसी प्रकार अर्धाकार 'अ्' (बाल के सदृश) ज्वाला के रूप में भावना करे, जिसकी लम्बाई आधी अंगुली मात्र हो तथा जिसका सिरा अत्यन्त तीक्ष्ण एवं प्रदीप्त हो ।

78. चित्त में ऐसा ध्यान करे कि उक्त ज्वाला चार विशेषताओं से सम्पन्न है, जो मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी के भीतर भावित की जाती है, ज्वाला की लम्बता (लम्बवत्ता), पारदर्शी चमक (कान्ति), रक्ताभा और शून्यता । इस तरह उसका ध्यान परिक्रमणशील (घूमती हुई) तकली के रूप में करना चाहिये ।

79. यह सोचे कि चित्त में प्रत्येक श्वास के साथ चैतसिक लौ आधा अंगुल भर ऊपर उठती है तथा आठ बार इसी तरह श्वास लेने पर नाभिचक्र (केन्द्र) में पहुँचती है ।

80. इसी प्रकार दस बार श्वास लेने पर नाभिचक्र के सभी नाडी दल चण्डाली ऊर्जा से उद्दीप्त हो उठते हैं ।

81. दस बार इसी तरह और श्वास लेने पर (चैतसिक) चण्डाली ऊर्जा शरीर के अधः (नीचे) के सभी भागों में भर जाती है । यहाँ तक कि पैर के अंगूठों के सिरे भी उससे स्पन्दित हो उठते हैं ।

---

1. नीलधारा-चण्डाली ऊर्जा से भिन्न एक हितकर (लाभदायक) चित्तप्रभाव (आध्यात्मिक अन्तर्वाह) है । भावना के यहाँ बतलाये गये क्रम में इसका अभ्यास साधारण तौर पर बतलाया गया है, परन्तु तन्त्र विद्या (गुह्य विद्या, गुह्याचार) में पारंगत योगियों के लिये इसका व्यावहारिक महत्त्व है ।

82. वहाँ से दस बार और अधिक श्वास लेने पर अग्नि (ऊर्जा) ऊपर उठती है और शरीर के हृदय चक्र के ऊर्ध्व के सभी भागों को भर देती है ।

83. दस बार और श्वास क्रिया के इस क्रम से अग्नि कण्ठचक्र के केन्द्र में पहुँच जाती है ।

84. दस बार और श्वास लेने पर अग्नि उष्णीषचक्र (सहस्रार कमल दल) में प्रवेश करती है ।

85. इस विधि से भावना करे ।

86. ऐसा वचन मिलता है—'आकाश की गाय' को धीरे-धीरे दुहो[1] ।

87. (दूसरे शब्दों में) दस बार और श्वास लेने पर सिर के शीर्षस्थ भाग में साक्षात् किये गये (हं) वर्ण से चण्डाली ऊर्जा (अग्नि) में विलीन होकर गुप्त (गुह्य) प्राणशक्ति के रूप में चन्द्ररस[2] (द्रव) के रूप में उत्पन्न होती है, जो चैतसिक नाडी केन्द्र मस्तिष्क के भीतर सहस्रारचक्र को आपूरित करती है ।

88. दस बार और श्वास लेने के पश्चात् यह चैतस् कण्ठचक्र के नाडी केन्द्र को प्रपूरित करती है ।

89. दस बार और श्वास लेने पर यह हृदयचक्र के नाडीकेन्द्र को प्रपूरित करती है ।

90. दस बार और श्वास लेने पर यह नाभिचक्र के नाडी केन्द्र में उतरती है ।

91. दस बार और श्वास लेने पर योगी का सारा शरीर, यहाँ तक कि अंगुलियों एवं अंगूठों का अग्रभाग तक, इसके द्वारा प्रपूरित होता है ।

92. दोहन की इस प्रक्रिया को जान लेने पर एक सौ आठ बार श्वास लेने का एक अभ्यास क्रम पूरा होता है ।

---

1. Nam mKhahi Ba [आकाश (नभ) की गाय]—यह तिब्बती वर्ण 'हं' का सन्ध्या (गुह्य, गुप्त) भाषा का प्रतीक है, इसकी साक्षात् भावना नारी रूपिणी अर्ध 'अ्' की पुरुष के पूरक रूप में करते हैं । ऐसा इसलिये कि गाय के दोहन के समान सहस्रार से अमृत की वर्षा होती है ।
2. बोधिचित्त—यह पुरुष के शुक्र (वीर्य) के लिये प्रयुक्त चन्द्ररस (द्रव) ही है । इस प्रसंग में यह यौन शक्ति का प्रतीक है, जिससे चण्डाली ऊर्जा का उत्पाद होता है । जैसा कि सभी (गुह्य) भौतिक शक्तियों का रहस्य है । शुक्र (बोधिचित्त) का समुचित उपयोग स्वास्थ्य और दीर्घायुष्य का द्योतक है । केवल स्वस्थ, योग सिद्ध शरीर तथा चित्त (मन) ही वास्तविक सुख एवं सत्त्वों को दु:ख से त्राण दिलाने वाली बोधिचित्त की कामना के उपयुक्त है ।

93. प्रारम्भ में रात-दिन मिला कर छ: बार इस श्वास की आवृत्ति करनी चाहिये ।

94. तत्पश्चात् श्वास की आवृत्ति प्रक्रिया की संख्या को चार में सीमित कर देना चाहिये, परन्तु श्वास लेने की प्रक्रिया को बढ़ाना[1] चाहिये ।

95. स्वास्थ्यकर (पुष्टिकर, बलवर्धक) भोजन लेने तथा शयन की अवस्थाओं को छोड़ बाकी सारे समय में सतत (निरन्तर) ध्यान करे ।

96. ऊपर बतलाई गई विधियों से, काय (शरीर), चित्त (मन) एवं प्राण शक्ति को नियन्त्रित किया जाता है, जिससे चण्डाग्नि (चण्डाली ऊर्जा) संप्राप्त (उत्पन्न) होती है, ये सब चण्डाली ऊर्जा उत्पन्न करने वाली विधियाँ कहलाती हैं ।

## 2. चण्डाली ऊर्जा के अनुभव

97. मूल साधना में चण्डाली ऊर्जा के अनुभव को दो भागों में विभाजित किया जाता है—1. सामान्य अनुभव और 2. असाधारण (अति सामान्य) अनुभव ।

### सामान्य अनुभव

98. सामान्य अनुभवों में प्रथम के विषय में निर्वचन है—नाडी चक्रों में प्राण शक्ति को रोककर (प्रतिधारणकर) भण्डारण करने से सर्वप्रथम ऊर्जा (ऊष्मा) सदृश तत्त्व उत्पन्न होता है । फिर द्वितीय अवस्था में परमानन्दमयता (सुसमाहितता) का अनुभव होता है, तृतीय अवस्था में चित्त अपने प्राकृतिक स्वभाव में स्थित होता है । तदनन्तर वैचारिक उलझनें स्वत: समाप्त हो जाती हैं और दृश्यमान जगत् न धूंआँ रह जाता है, न मरीचिका, न अग्नि खद्योत (जुगनू) सदृश दिखाई देता है, तथा ऊषा काल के प्रकाश की तरह कुछ निरभ्र आकाश के समान प्रतिभासित होता है ।

99. इस उद्धरण की व्याख्या करते हैं—

100. श्वास के उच्छ्वास की क्रिया को सचेतन प्रयत्न से विलम्बित किया या रोका जाता है, जिससे (चेतस्) प्राण शक्ति को योगी अपने नाडीचक्रों (चैतस् केन्द्रों) में स्थिर करते हैं । अत: इस प्रक्रिया को धारणा कहते हैं ।

---

1. श्वास प्रक्रिया के उक्त साधनाभ्यास को क्रमश: बढ़ाते जाना चाहिये, जिससे प्राय: एक मास के बाद तथा कुछ योगियों के लिये उससे पहिले ही, पचास प्रतिशत गहरी श्वास प्रक्रिया में अभिवृद्धि फेफड़ों के फैलने के कारण होती है । इस प्रक्रिया को निरन्तर अभ्यास से एक सप्ताह के भीतर वृद्धि कर पूरा किया जा सकता है । श्वासों की संख्या में कमी ले आने से साधनाभ्यासों की संख्या में भी कमी हो जायेगी ।

101. धारणा की उत्कृष्ट साधना के अभ्यास में श्वासों की संख्या को कम किया जाता है । इसे गति या श्वास का अवधारण कहते हैं ।

102. श्वासोच्छ्वास की संख्या में कमी (लघूकरण) की क्रिया समयावधारण या धारणा की दूरी कहलाती है ।

103. श्वासोच्छ्वास की शक्ति में कमी (लघूकरण) को 'शक्ति अवधारण' कहते हैं ।

104. श्वास के वर्ण की पहिचान को 'वर्णावधारण'[1] कहते हैं ।

105. वह शक्ति, जिसमें विविध तत्त्व समाहित होते हैं, धारणा शक्ति[2] कहलाती है ।

106. प्राण शक्ति या जीवन शक्ति के इस तरह अवधारित होने पर चण्डाली ऊर्जा की तरंगें स्थिर रहती हैं ।

107. तत्पश्चात् चित्त और प्राणशक्ति की समरसता की अवस्था में (जो आदिशान्ति की अवस्था है) ऊर्जा का उत्पाद करते हैं ।

108. उक्त क्रम से चैतसिक नाडियों के द्वार (छिद्र, रन्ध्र) खुल जाते हैं, उनके भीतर चन्द्ररस (द्रव) का चैतस् शक्ति के द्वारा संचार होने लगता है और इसके परिणाम स्वरूप चैतस् नाडियों में कष्ट का अनुभव होता है ।

109. फिर बिन्दु (शुक्र, बीज) के धारण या उद्भूत होने में कष्ट का अनुभव होता है ।

110. उसके पश्चात् छः लोकों में विभिन्न स्थितियों के अनुभव होते हैं । यह बिन्दु (शुक्र) संयुक्त शुक्ररस धारण कर गर्भाधान की पीडा की पहली अवस्था होती है ।

---

1. वर्ण से तात्पर्य श्वास के आरोह की शुद्ध (स्वच्छ, पवित्र) वायु और श्वास के अवरोह (निकालने) के बाद की दूषित वायु से है । महामुद्रा योगशास्त्र में इस का परिज्ञान चित्त की एकाग्रता कराने वाला है, जिससे विचार प्रक्रिया की तरंगें सुसमाहित होती हैं ।
2. अतिसामान्य अनुभव के सम्बन्ध में ग्रन्थ में वर्णित है कि योगी पञ्चतत्त्वों द्वारा प्रत्येक विशिष्ट यौगिक शक्ति की व्युत्पत्ति करता है । जैसे संक्षेप में 1. पृथ्वी तत्त्व में गुरुत्व अथवा ठोसपन, 2. जल तत्त्व में द्रवता (आर्द्रता), 3. अग्नितत्त्व में ताप, 4. वायुतत्त्व में पारदर्शिता और गतिशीलता तथा 5. आकाशतत्त्व अनवरोध का द्योतक है । उपर्युक्त प्रत्येक तत्त्व जब यौगिक क्रिया द्वारा रूपान्तरित किया जाता है, तब यह इसके लोकोत्तर (भावातीत अन्तर्ज्ञात) स्थिति या शक्ति को प्राप्त करता है ।

111. तत्पश्चात् ये क्षीण (अपुष्ट) संवाहित चैतसिक नाडियाँ चैतसिक शक्ति और शुक्ररस के द्वारा पुष्ट होती हैं । यह दूसरी अवस्था है, जिसमें आनन्द की अनन्त अनुभूति होती है । इसे आनन्दानुभूति[1] की अवस्था कहते हैं ।

112. अपनी आभ्यन्तर मनोनुकूल सुखानुभूति के कारण तब बाह्य स्वरूप (प्रकृति) चित्त (मन)को चारों ओर आनन्द ही आंनन्द दिखाई देता है । यह आनन्द की स्थिति का अनुभव है ।

113. यह समाधि की स्थिति है, जिसमें चित्त अपनी आदि-शान्त अवस्था को प्राप्त करता है तथा उसके समस्त वैचारिक विकल्प नष्ट हो जाते हैं । इस तीसरी अवबोध की अवस्था को बाह्य जगत् से कुछ लेना देना नहीं रहता ।

114. चित्त की इस समाहित अवस्था में इन्द्रियमूलकता बनी रहती है, यद्यपि सब कुछ एक लोकातीत ढंग से अवभासित होता है, जिसमें नानात्मक रूप धुँआं, मरीचिका, जुगनू, दीपक का मन्द प्रकाश या सांझ (सन्ध्या) की गोधूलि (मन्द प्रकाश) तथा बादल विहीन आकाश आदि अन्य असंख्य की गणना हो सकती है ।

115. शुक्र रस संचार (रूपान्तरण)की इस तीसरी अवस्था के समय योगी को (अपने) प्रत्येक अनुभव का ध्यान रखना होता है । उसे अपने प्रत्येक अनुभव के लक्षण (चिह्न) की उपेक्षा नहीं करनी चाहिये । पूर्वाभासी (पूर्व सूचना) के जो इस प्रकार के दृश्य दिखाई देते हैं और जो नहीं दिखाई देते, उनकी खोज वह नहीं करता, लेकिन सहज ढंग से शरीर की चण्डाली ऊर्जा को उद्दीप्त करना चाहिये ।

116. प्राणशक्ति के अर्थपूर्ण अथवा प्रभावोत्पादक (फलदायक, गुणकारी)होने की प्रतीति से योगी रोग, जरा तथा शारीरिक ह्रास (अपकर्ष) की साधारण अवस्थाओं से उन्मुक्त हो जाता है और उसमें पाँच प्रकार के लोकातीत (अनितर सामान्य) ज्ञान तथा असंख्य सद्गुणों का आविर्भाव होता है[2] ।

---

1. इस स्थिति का सम्बन्ध चित्त (मन) और काय (शरीर) दोनों से है और यह क्षणिक है । इसके विपरीत निर्वाण की आनन्दानुभूति आध्यात्मिक अनुभूति होने के कारण अक्षय होती है ।
2. पाँच लोकातीत ज्ञानों से तात्पर्य भूत, वर्तमान और भविष्य का ज्ञान तथा दूसरों के चित्त के भावों को जानना और अपनी आध्यात्मिक सीमाओं की अपर्याप्तता का ज्ञान है । यह सब कुछ भौतिक शरीर की तरह सांसारिक और नश्वर है ।

## लोकातीत ( अनितर सामान्य ) अनुभव

117. चण्डाली ऊर्जा के अनुभवों के द्वितीय भाग में लोकातीत (अनितर सामान्य) अनुभवों के विषय में कहा गया है कि इसके कारण प्राण शक्ति तीन मुख्य (चैतस्) नाडियों के संगम (सन्धि) स्थल में प्रवेश करती है ।

118. यह भी कहा गया है कि इसके अतिरिक्त 'उक्त अवस्था में पाँच लक्षणों तथा आठ गुणों का भी आविर्भाव होता है' ।

119. यह इन उद्धरणों (निर्वचनों) की व्याख्या करते हैं—

120. मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी में सामान्य अनुभवों के अन्तर्गत प्राणशक्ति के प्रवेश से इस नाडी में प्राण प्रयत्न के साभास प्रवेश करने की बात समझी जाती है ।

121. इस प्रक्रिया को योगी की अपनी शक्ति से सुषुम्णा में प्राण प्रवेश की क्रिया का सम्पन्न होना कहते हैं, दूसरे शब्दों में बाह्य तथा आभ्यन्तर प्राणशक्ति संयुक्त हो शरीर में प्राणशक्ति (जीवन शक्ति) का जब संचार करती है, तब यह एक नली (ट्यूब) के सदृश आकार ग्रहण कर लेती है[1] ।

122. प्राणशक्ति मध्यमा नाडी में प्रविष्ट हो कर नाभि नाडीचक्र के मूलाधार भाग (क्षेत्र) से ऊपर उठकर चार (चैतस्) नाडीचक्रों (केन्द्रों) के मध्य से चण्डाली ऊर्जा प्रज्ञा शक्ति में परिणत होती है । एक ओर वह नाडीचक्रों को खोलती है और दूसरी ओर सभी नाडीचक्रों की नाडियों को द्रवित शुक्र से आप्लावित कर देती है ।

123. इस क्रिया के संपन्न होने पर पाँच लोकातीत (अनितर सामान्य) लक्षण प्रकट होते हैं ।

124. ये लक्षण इस प्रकार हैं—प्रज्वलित ज्वाला, चन्द्र, सूर्य, शनि और विद्युत् ।

125. ज्वाला की चमक नीलवर्ण की होगी, चन्द्रमा श्वेत, सूर्य रक्त (लाल), शनि नीला तथा विद्युत् गुलाबी वर्ण में भासमान होंगे ।

---

1. श्वास को बाहर निकालने पर प्राण शक्ति दक्षिण तथा वाम ओर की नाडियों में स्थिर हो जाती है और जब श्वास को भीतर लेते हैं, तो ये दोनों संयुक्त होकर सुषुम्णा में प्रवेश कर पूर्ण शक्ति से शरीर को भर देती हैं । इस क्रिया को बाह्य और आभ्यन्तर प्राण शक्ति का संयोग कहते हैं । तीन मुख्य नाडियों के सन्धि स्थल के भीतर नाभि से चार अंगुल नीचे जहाँ प्राण शक्ति प्रवेश करती है, एक नलिका का स्थान होता है । उसी में शुक्र एकत्र होता है । इससे शरीर शक्ति संपन्न होता है ।

126. उक्त आभासों की चमक से स्वयं (साधक का) अपना शरीर प्रकाशमय होने लगेगा ।

127. तब योगी (साधक) में आठ गुणों का आविर्भाव होगा, जो निम्नलिखित हैं—

128. भौतिक शरीर के भीतर (आभ्यन्तर) पृथ्वी तत्त्व की अवस्थिति से विष्णु[1] (नारायणी) शक्ति प्राप्त होती है ।

129. शरीर के भीतर अवस्थित जल तत्त्व से शरीर में लचीलापन और कोमलता आती है तथा अग्नि से होने वाली क्षति (हानि) से उसे मुक्ति मिलती है । इसी कारण आग का उस पर असर नहीं होता ।

130. शरीर के भीतर अवस्थित अग्नितत्त्व के कारण सभी तत्त्वों (वस्तुओं) के उत्पादन (तत्त्वान्तरण, रूपान्तरण) तथा विकिरण की क्षमता प्राप्त होती है और जल में डूबने का भय नहीं होता ।

131. शरीर के भीतर अवस्थित वायु तत्त्व के कारण गति में तेजी तथा शरीर में रुई के सदृश हल्कापन आता है ।

132. शरीर के भीतर अवस्थित आकाश तत्त्व उड़ने या ऊपर उठने की शक्ति देता है तथा साधक के लिये भूमि या जल किसी का भी अवरोध नहीं होता ।

133. चन्द्रनाडी की चण्डाली शक्ति[2] के द्वारा योगी (साधक) का शरीर देदीप्यमान तथा पारदर्शी होता है और योगी की छाया किसी वस्तु पर नहीं पड़ती ।

---

1. **Sred Med Kyi Bu** = नारायण—जो इच्छारहित (निष्काम) भाव का द्योतक है । (विष्णु का एक रूप सृष्टि का पालन करना है) नारायण की शक्ति पुराणों में वर्णित है । दस मनुष्यों की शक्ति एक अश्व की शक्ति के बराबर है, दस अश्वों की शक्ति एक हाथी की शक्ति के बराबर है, दस हाथियों की शक्ति पृथ्वी के लोकपाल देवगज के बराबर है । दस पृथ्वी के लोकपाल देवगजों की शक्ति एक देवगज के बराबर है, दस देवगजों की शक्ति इन्द्र के एक गज की शक्ति के बराबर है तथा उनमें भी देवेन्द्र के दस गजों के बराबर नारायण (विष्णु) शक्तिमान हैं । यहाँ पर योगसिद्धि से तात्पर्य अलौकिक सिद्धि की संपन्नता से है । इसी प्रकार अक्षय यौवन एक सिद्धि है । अन्य सिद्धियों में वस्तु (पदार्थ) में परिवर्तन—जैसा कि ठोस पदार्थ को द्रव में अथवा द्रव को ठोस पदार्थ में परिवर्तन कर देना सहज होता है तथा मांसल शरीर में तीर की गति भर कर आकाश में चलना संभव होता है और मन (चित्त) के वेग से नभो मण्डल में, जो सूक्ष्म शरीर का प्रतीक है, प्रवेश करना साध्य है । इसी तरह की एक सिद्धि के द्वारा आकाश का भेदन कर किसी स्थूल ठोस शरीर या पदार्थ में से निकल कर सूक्ष्म शरीर में प्रवेश करते हैं ।
2. चन्द्रनाडी अथवा 'चन्द्ररस' अमृत का बीजाक्षर प्रतीक 'हं' है, जो पुरुष देवता की अभिव्यक्ति करता है और जो सहस्रार कमलदल के बीच में कुंडलिनी देवी के साथ सिंहासनारूढ है । कुंडलिनी अर्ध 'अ्'

134. सूर्य नाडी शरीर के स्थूल अपवित्र पदार्थ को परिशुद्ध करने वाली है, जिससे शरीर शुचिता प्राप्त करता है । इस प्रकार उसके शरीर में इन्द्रधनुष जैसी रंगविरंगी कान्ति वाली अनेक रंगों की आभा निकलती है, जो सामान्यत: दूसरों को दिखाई नहीं देती ।

135. इन गुणों के द्वारा सारी योगशक्तियों की साधना से सिद्धि प्राप्त होती है तथा शरीर के नवद्वार बन्द हो जाते हैं, वाक् के चार द्वार भी बन्द हो जाते हैं और चित्त (मन) के दो द्वार खुल जाते हैं । इस प्रकार योगी को अपने भीतर आनन्द की अपार अनुभूति होती है ।

136. यह योगी की निरन्तर (अखण्डित) 'चित्त समाधि' की सहजावस्था है, जिसे 'शमथ' (निश्चल, मौन) की समाधिस्थ व्यक्ति की अवस्था (आनन्दातिरेकावस्था) कहते हैं[1] ।

## मौलिक साधना

137. दुर्बोध चण्डाली ऊर्जा-मूल साधनाओं में तीसरी साधना दुर्बोध (अव्यक्त, दुरूह) चण्डाली ऊर्जा का साधनाभ्यास है, जिसके सम्बन्ध में बतलाया गया है कि अपरिमित (अनन्त, असीम) समाधि में ही अजन्मा (अजात) आदि मौलिक (मूल) चित्त का, जो रूप ग्रहण करता है, निवास (निवेश) होता है ।

138. इस कथन की व्याख्या इस प्रकार है—

139. पंचस्कन्धों के भीतर अवस्थित प्राणशक्ति अपनी मूल प्रकृति में बुद्धत्व के पुरुष रूप की अभिव्यक्ति है, जिसका संचार वाम इड़ा (चैतसिक) नाडी में होता है ।

140. पंचतत्त्वों में निहित प्राणशक्ति अपनी मूल प्रकृति में बुद्धत्व के स्त्री रूप की अभिव्यक्ति करती है, जो दक्षिण पिंगला नाडी में संचरित होती है ।

141. इड़ा-पिंगला (ललना-रसना) नाडियों के द्वारा संवाहित प्राणशक्ति सुषुम्णा (अवधूती) नाडी में पहुँच कर एक रूप हो जाती है, जहाँ योगी (साधक) को प्रज्ञा

---

का प्रतीक है तथा शरीर के भीतर नारी देवी शक्ति तत्त्व का प्रतीक है, जो सूर्य नाडी का प्रतीक होकर गुह्य रूप से एकाकार होता है ।

1. इस अवस्था में योगी के काय, वाक् एवं चित्त में पूर्ण संयम स्थापित हो जाता है और फिर शनि की शक्ति चेतना से, जो चन्द्र एवं सूर्य की शक्तियों की ही पूरक है, तथा मध्यमा (सुषुम्णा) नाडी के द्वारा संचरित होकर अलौकिक अनुभव प्राप्त कराती है । इस क्रिया में चण्डाली ऊर्जा का विशेष स्थान होता है ।

चेतनोद्भव का आभास मिलता है, जो शुद्ध चित्त की आदि अवस्था है तथा जिसे शून्यता से अलग नहीं किया जा सकता । उसमें अपरिमित अक्षय आनन्द है ।

142. नाभि के नाडीचक्र में कर्म तत्त्व का आधान है, जिससे कर्म में प्रवृत्ति होती है । हृदय के नाडीचक्र में कर्म तत्त्व का विकास होता है तथा कण्ठ के नाडीचक्र में वही कर्म शक्ति को उत्तेजित करता है, परन्तु शिरस् के नाडीचक्र में पहुँच कर कर्म तत्त्व साधक को सभी कर्म विपाक से उन्मुक्त कर देता है ।

143. चन्द्र रस नाडीचक्रों में ऊर्ध्व की ओर जाता है और इन कर्मों की ओर प्रेरित करता है । अवधूती (सुषुम्णा) नाडी का ऊर्ध्व भाग एक अतिनाद से ध्वनित होता है, जिसके द्वारा परमानन्द का अनुभव होता है ।

144. इस तरह अलौकिक उच्चतम चण्डाली शक्ति का शिरस् (सिर) के उष्णीष चक्र (सहस्रार) में अनुभव होता है, जो वज्रधर के रूप में पूजित है ।

145. जिस समय साधक का शुक्र रस धारण द्वारा प्राणशक्ति से संयोग होता है, उस समय उसे परमार्थ (लोकोत्तर) स्वरूपिणी महामुद्रा का अवबोध प्राप्त होता है । वही वज्रधर (बुद्धत्व) की अवस्था है ।

146. इस आत्मबोध के साथ शुक्र का श्वेत तरल पदार्थ लिङ्ग के मूल स्थान से ऊर्ध्व में शिरस् के उष्णीष (मूर्धा) चक्र की ओर अत्यन्त तीव्र वेग से निकास (निर्गमन) होकर शिरस् के मूर्धा (उष्णीष) को आप्लावित कर देता है तथा शोणित (रक्त) तरल पदार्थ उष्णीष (मूर्धा) चक्र से नीचे की ओर सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त हो जाता है, यहाँ तक कि पैर के अङ्गूठे के सिरे तक ।

**यहाँ द्वितीय अध्याय ( खण्ड ) समाप्त हुआ ।**

## सन्दर्भ ग्रन्थ सूची


1. छोस-डुग-दुस्-पई-ज़िन-डीस्-जुगस-सो ।
2. टिब्बेट्स ग्रेट योगी मिलारस्पा, इवॉनस् वेन्टज़, ऑक्सफोर्ड युनिवर्सिटी प्रेस, न्यूयार्क ।
3. टिब्बटेन बुक ऑफ डेड, इवॉनस् वेन्टज़, ऑक्सफोर्ड युनिवर्सिटी प्रेस, न्यूयार्क ।
4. टिब्बटेन योग एण्ड सिक्रेट डॉक्ट्रिन, इवॉनस् वेन्टज़, ऑक्सफोर्ड युनिवर्सिटी प्रेस, न्यूयार्क ।
5. तान्त्रिक टेक्स्ट, ऑर्थर एवलेन, लन्दन, 1919 ।


●

# कालचक्रतन्त्र-विमलप्रभा समीक्षा

—व्रजवल्लभ द्विवेदी—

[ कालचक्रतन्त्र का संक्षिप्त परिचय 'धी:' के सातवें अंक (पृ. 91-93) में दिया जा चुका है । उस समय तक कालचक्रतन्त्र (मूलमात्र) का तथा उसकी टीका विमलप्रभा के प्रथम भाग (1-2 पटल) का ही प्रकाशन हुआ था । अब यह ग्रन्थ उक्त टीका और कुछ परिशिष्टों के साथ तीन भागों में यहीं से पूरा प्रकाशित हो चुका है । उसकी हम यहाँ संक्षिप्त समीक्षा प्रस्तुत कर रहे हैं । ]

सेकोद्देशटीका (पृ. 3) में उद्धृत वचन से ज्ञात होता है कि प्रज्ञापारमितानय (महायान) की देशना जैसे गृध्रकूट में हुई, उसी तरह से मन्त्रनय की देशना [1]धान्यकटक में हुई । तदनुसार कालचक्रतन्त्र की देशना भी वहीं हुई, ऐसा माना जा सकता है; किन्तु विमलप्रभा के अनेकों स्थलों को देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि कालचक्रतन्त्र की देशना वहां न होकर [2]संभल में हुई ।

कालचक्रतन्त्र की प्रवृत्ति के और उस पर की गई टीका विमलप्रभा के विषय में लघुतन्त्र और उसकी टीका में जो सूचनाएं मिलती हैं, उनसे ज्ञात होता है कि [3]दशबल ने पहले जिस परमादिबुद्धतन्त्र का गुह्याधिप को उपदेश किया था, उसी को संक्षिप्त कर मंजुश्री ने कलाप ग्राम के निवासियों को इस तन्त्र की देशना दी । इस पर सुचन्द्र ने साठ हजार श्लोक प्रमाण की टीका लिखी थी । पुण्डरीक ने उसी को संक्षिप्त कर बारह हजार श्लोक प्रमाण की यह टीका लिखी (भा. 1, पृ. 3) । आगे (भा. 1, पृ. 11) विमल-प्रभाकार कालचक्र पद की दो प्रकार की व्याख्या कर कहते हैं कि मंजुश्री की प्रेरणा से मैं लोकनाथ विमलप्रभा टीका की रचना कर रहा हूँ।

---

1. धान्यकटक आजकल आन्ध्रप्रदेश के गुंटूर जिले में कृष्णा नदी के किनारे स्थित है । आजकल यह अमरावती के नाम से जाना जाता है । यहाँ का स्तूप अब पूरी तरह से उजड़ चुका है और उसके अवशेष पास में ही बनाये गये संग्रहालय में देखे जा सकते हैं । यह स्थान श्रीशैल का ही एक भाग है । महाकवि बाण ने अपने हर्षचरित की प्रस्तावना के अन्तिम श्लोक में श्रीपर्वत को सकल सिद्धियों का प्रदाता बताया है । इससे भी मन्त्रनय से इस स्थान का संबन्ध स्पष्ट होता है ।
2. 'धी:' के अ. 7, पृ. 92 में स(श)म्भल की स्थिति के विषय में विचार करते हुए लिखा गया है कि इसकी निश्चित भौगोलिक स्थिति की जानकारी के लिये सुवास्तु और सीता नदी की भिन्नता अथवा अभिन्नता पर विचार करना होगा । यहां आगे की टिप्पणियां और मूल निबन्ध भी देखिये ।
3. भगवान् बुद्ध के पर्याय नामों में 'दशबल' शब्द भी मिलता है । यहाँ उन्हीं का निर्देश है या इस नाम के कोई आचार्य भी हुए हैं, इसकी परीक्षा अपेक्षित है ।

तन्त्रदेशनोद्देश को प्रारंभ करते हुए (भा. 1, पृ. 12) वे ही कहते हैं कि परमादिबुद्ध भगवान् कालचक्र ने सुचन्द्र की अध्येषणा पर, प्रश्न करने पर बारह हजार श्लोक प्रमाण परमादिबुद्ध अपर नाम कालचक्र तन्त्र की देशना की, जिसमें कि पाँच पटल अथवा [1]कल्प थे । बाद में लघुतन्त्र के रूप में इसी की देशना ब्रह्मर्षियों को भगवान् मंजुश्री देते हैं । उसी पर मेरी यह टीका है । इस तन्त्र की और यमान्तक आदि अन्य तन्त्रों की देशना संभल जनपद के निवासियों के सन्मार्ग-लाभ के लिये की गई है ।

आगे (भा. 1, पृ. 17-22) स्वयं टीकाकार अपने इस वचन की विस्तृत व्याख्या करते हैं । यहां कालचक्र, सुचन्द्र, गुह्याधिपति, अड़कवतीनिवासी आदि शब्दों की व्याख्या करते हुए, संभल जनपद और कलाप ग्राम का उल्लेख करते हुए वे यमान्तक आदि दस [2]क्रोधराजों और क्षितिगर्भ आदि तेरह बोधिसत्त्वों की परम्परा को बताते हैं ।

[3]देशक (उपदेष्टा) और अध्येषक (प्रश्नकर्ता) के संबन्ध को स्पष्ट करते हुए वे पूँछते हैं कि वज्रयान की देशना तो अड़कवतीनिवासी यक्षाधिपति को वज्रपाणि द्वारा की गई है, ऐसी स्थिति में संभल जनपद के कलाप ग्राम के स्वामी सूर्यप्रभ और विजया देवी के गर्भ से उत्पन्न सुचन्द्र कैसे अध्येषक हो सकते हैं, क्योंकि गभ स उत्पन्न कोई व्यक्ति यह नहीं कर सकता ? इसका उत्तर देते हुए वे बताते हैं कि राजा शुद्धोदन और माया देवी के गर्भ से उत्पन्न शाक्यमुनि को संगीतिकारक माना गया है । उसी पद्धति को यहां भी ग्रहण करना चाहिये, अर्थात् जैसे लुम्बिनी विषय (जनपद) के शाक्यकुल में उत्पन्न राजा शुद्धोदन और महामाया देवी के गर्भ से उत्पन्न सिद्धार्थकुमार धर्म की देशना करते हैं, उसी तरह संभल जनपद के कलाप ग्राम के राजा सूर्यप्रभ और विजया देवी के गर्भ से उत्पन्न वज्रपाणि सुचन्द्र भी धर्म की देशना करते हैं । कलाप ग्राम की स्थिति यहां सीता नदी के उत्तर भाग में बताई गई है । सुचन्द्र ने बारह हजार श्लोक प्रमाण परमादिबुद्धतन्त्र की देशना की । उसी तन्त्र को संक्षिप्त कर लघुतन्त्र के रूप में मंजुश्री ने यश नामक नृपति को

---

1. हेवज्रतन्त्र द्विकल्प के नाम से भी उद्धृत है, क्योंकि उसमें कल्प नामक दो विभाग हैं और प्रत्येक कल्प में अलग-अलग पटल हैं । प्रस्तुत स्थल में कल्प शब्द पटल के पर्याय के रूप में प्रयुक्त है ।
2. उष्णीष आदि दशविध क्रोधराजों और यमान्तक आदि दशविध क्रोधराजों का उल्लेख क्रमशः भा. 1, पृ. 17 और भा. 1, पृ. 22, 26 पर देखिये । इसी तरह क्षितिगर्भ आदि त्रयोदश बोधिसत्त्वों की चर्चा भी वहीं (भा. 1, पृ. 22, 25) मिलती है ।
3. देशक, स्थान, महापर्षत्, अध्येषक, धर्मदेशना और प्रयोजन-प्रयोजन—इन सबका विवरण यहां (भा. 1, पृ. 31) देखिये ।

इसकी देशना की । चारों वर्णों को एक कर देने के अभिप्राय से इसकी देशना हुई, अत: यश:कल्की प्रथम और पुण्डरीक द्वितीय कल्की माने गये हैं । एक लम्बे भगवद्वचन को उद्धृत करते हुए यहां (भा. 1, पृ. 24-26) [1]क्रोधराज, बोधिसत्त्व, कल्की आदि की परम्पराओं को दिखाया गया है ।

आगे (भा. 1, पृ. 26-29) पुन: बारह हजार श्लोक प्रमाण मूल तन्त्रराज के सुचन्द्रकृत संभल आदि जनपदीय भाषाओं में अनुवाद की और साठ हजार श्लोक प्रमाण संस्कृत टीका की चर्चा करते हुए सुचन्द्र से यशोनृपति तक की परम्परा का उल्लेख किया गया है । सुचन्द्र द्वारा कालचक्र तन्त्र की प्रवृत्ति का काल यहां (भा. 1, पृ. 24) उद्धृत भगवद्वचन में और वर्तमान लघुकालचक्र तन्त्र (1. 26) में भी भगवान् बुद्ध के द्वारा प्रदत्त प्रथम देशना के छ: सौ वर्ष बाद बताया गया है (भा. 1, पृ. 77) । सुचन्द्र के बाद सुरेश्वर, तेजी, सोमदत्त, सुरेश्वर, विश्वमूर्ति और सुरेशान क्रमश: सौ-सौ वर्षों तक इस तन्त्र की देशना करते रहते हैं । सुरेशान (खगर्भ) और विश्वमाता के गर्भ से मंजुश्री अपर नाम राजा यश का जन्म होता है । यह भी सौ वर्ष तक धर्मदेशना करते हैं ।

इस प्रकार मूल कालचक्रतन्त्र की देशना के आठ सौ वर्ष बाद लघुकालचक्रतन्त्र की देशना के लिये यशोनृपति सूर्यरथ आदि ब्रह्मर्षियों को आमन्त्रित करते हैं । उनके अस्वीकार करने पर वह उनको अपने राज्य से निकल जाने को कहते हैं । वे सब सीता नदी की दक्षिण दिशा में हिमालय पर्वत और लंकाद्वीप के बीच में स्थित आर्य देश के लिये चल पड़ते हैं, किन्तु रास्ता भटक जाते हैं । दस दिन बाद शबर आदि वनवासी जन इनको पकड़ कर फिर मलयोद्यान ले आते हैं । यशोनृपति के मन्त्री सागरमति के समझाने पर सूर्यरथ आदि ब्रह्मर्षिगण लघुतन्त्र की देशना ग्रहण करने के लिये तैयार हो जाते हैं और इसके लिये मण्डल का निर्माण करते हैं । मलयोद्यान की स्थिति भी स्वयं टीकाकार ने ही इस तरह बताई है—[2]कलाप ग्राम के दक्षिण में मलयोद्यान स्थित है । इसके पूर्व में उपमानस सरोवर, पश्चिम में पुण्डरीक सरोवर है और इन दोनों के बीच में मलयोद्यान है । इस मलयोद्यान में ही कालचक्रमण्डल का निर्माण किया गया था (भा. 1, पृ. 26-27) ।

---

1. दस क्रोधराजों और तेरह बोधिसत्त्वों की चर्चा पृ. 102 की दूसरी टिप्पणी में की जा चुकी है । 13 कल्कियों की नामावली भा. 1, पृ. 25-26 पर देखिये ।
2. "अध्यगात् कठकालापम्" यह उद्धरण व्याकरण के ग्रन्थों में मिलता है । कलाप ग्राम के ब्रह्मर्षियों की कथा यहां (भा. 1, पृ. 27-29) मिलती है, जो कि कालचक्रतन्त्र की देशना नहीं सुनना चाहते । क्या ये ब्रह्मर्षि वेद की कालाप शाखा के अध्येता थे ?

इस पूरे विवरण से इतनी बातें स्पष्ट होती हैं कि भगवान् बुद्ध की प्रथम धर्मदेशना के 600 वर्ष बाद सुचन्द्र की अध्येषणा पर दशबल ने मूल कालचक्रतन्त्र का उद्धार किया और उसके आठ सौ वर्ष बाद [1]सूर्यरथ की अध्येषणा पर मंजुश्री के निर्मितकाय (अवतार) यशोनरेन्द्र ने लघुकालचक्र तन्त्र की देशना की । मूल कालचक्र तन्त्र 12 हजार श्लोक प्रमाण का था और उस पर सुचन्द्र के द्वारा की गई टीका का प्रमाण 60 हजार श्लोक था । मूल कालचक्र को संक्षिप्त कर लघुकालचक्र तन्त्र निर्मित हुआ । विमलप्रभा के अनुसार (भा. 1, पृ. 25) श्रीतन्त्र के नाम से प्रसिद्ध इस ग्रन्थ में स्रग्धरा छन्द के 1030 श्लोक[2] हैं । लोकनाथ के निर्मितकाय पुण्डरीक ने सुचन्द्र द्वारा निर्मित टीका को संक्षिप्त कर 12 हजार श्लोक प्रमाण विमलप्रभा टीका का निर्माण किया । संभल जनपद के कलाप ग्राम के दक्षिण में स्थित मलयोद्यान में कालचक्र मण्डल का निर्माण कर इस तन्त्र की देशना की गई (भा. 1, पृ. 24-26) ।

राजा सुचन्द्र की अध्येषणा पर भगवान् दशबल ने जो देशना दी थी, वही उपदेश यशोनृपति सूर्यरथ आदि ब्रह्मर्षियों को दे रहे हैं, इस तरह से अपनी परम्परा की अक्षुण्णता को बताने के लिये लघुतन्त्र के प्रारंभिक दो श्लोकों में तथा आगे भी राजा सुचन्द्र को ही अध्येषक के रूप में प्रस्तुत किया गया है । कहीं-कहीं बीच में तथा ग्रन्थ के अन्त में ही यशोनृपति तथा सूर्यरथ की चर्चा आ पाती है, किन्तु टीकाकार ऐसे स्थलों पर कभी यह कहना नहीं भूलते कि परमादिबुद्ध द्वारा सुचन्द्र को उपदिष्ट विषय को ही मंजुश्री के अवतार यशोनृपति सूर्यरथ को कह रहे हैं और उनकी आज्ञा से लोकनाथ का अवतार मैं पुण्डरीक उसकी व्याख्या कर रहा हूँ[3] ।

विमलप्रभाकार ने उक्त दो तन्त्र-ग्रन्थों और दो टीका-ग्रन्थों के अतिरिक्त अन्य तन्त्रों की भी प्रसंगवश चर्चा की है । वे पूछते हैं कि सभी तन्त्रराजों के प्रारंभ में "एवं मया श्रुतम्" इत्यादि वाक्य में विजहार-स्थान का निर्देश किया गया है, किन्तु प्रस्तुत तन्त्र

1. यहां (भा. 1, पृ. 77, 152) प्रदत्त विवरण के आधार पर यह सूचना दी गई है ।
2. "श्रीतन्त्रं स्रग्धरावृत्तैस्त्रिंशच्चाधिकदिक्शतैः" (भा. 1, पृ. 25) यहां लघुकालचक्रतन्त्र की स्रग्धरा छन्द में निबद्ध श्लोकों की संख्या 1030 दी गई है, किन्तु कलकत्ता संस्करण में यह संख्या 1047 और सारनाथ संस्करण में 1048 है । इस पर विचार अपेक्षित है ।
3. इन सब विषयों की संक्षेप अथवा विस्तार से चर्चा इस ग्रन्थ के निम्न स्थलों पर देखी जा सकती है— भाग 1, पृष्ठ संख्या 3, 47, 52, 55, 65, 77, 109, 123, 152-157, 256, 270-271; भा. 2, पृ. 1, 21, 44, 148-151; भा. 3, पृ. 1, 153-155.

में ऐसा नहीं दिखाई देता । उत्तर में संस्कृत भाषा, सर्वज्ञ भाषा और नाना देशभाषाओं की चर्चा करते हुए अनेक विजहार-स्थानों का, अनेक अध्येषकों और अनेक धर्मदेशनाओं का उल्लेख करते हुए वे कहते हैं कि 25 हजार श्लोक प्रमाण समाजतन्त्र, 16 हजार श्लोक प्रमाण मायाजालतन्त्र, 12 हजार श्लोक प्रमाण आदिबुद्धतन्त्र और 36 हजार श्लोक प्रमाण योगानुविद्ध और महालक्षाभिधान तन्त्रों में भिन्न-भिन्न विजहार-स्थानों का तथा इनके भिन्न-भिन्न अध्येषकों का उल्लेख किया गया है और कहा गया है कि भगवान् बुद्ध केवल प्रादेशिक संस्कृत भाषा में ही उपदेश नहीं देते, वे सर्वज्ञ भाषा के रूप में सभी भाषाओं में देशना करते हैं । इस विषय को यहां (भा. 1, पृ. 31-38) विस्तार से देखा जा सकता है । किस देश में किस भाषा के माध्यम से भगवान् ने उपदेश किया, इसका विवरण भी यहां (भा. 1, पृ. 41) दिया गया है । बौद्ध तन्त्र-साहित्य में स्वीकृत भाषा के स्वरूप पर भी टीकाकार ने संक्षिप्त चर्चा की है (भा. 1, पृ. 29) । हम देखते हैं कि तन्त्रशास्त्र की सभी शाखाओं के परवर्ती साहित्य में इसी पद्धति का अनुसरण किया गया है ।

विमलप्रभाकार ने लघुतन्त्र के पांचों पटलों में प्रतिपादित सभी विषयों की अति-संक्षिप्त चर्चा तन्त्रदेशनोद्देश प्रकरण (भा. 1, पृ. 12-14) में की है । हम यहां लघुतन्त्र के साथ विमलप्रभा में विशेष रूप से निर्दिष्ट विषयों की भी कुछ विस्तार से चर्चा करना चाहते हैं । किसी एक पटल में वर्णित कुछ विषयों का दूसरे पटलों में भी वर्णन मिलता है । तीन भागों में प्रकाशित इस पूरे ग्रन्थ की बनाई गई विषयानुक्रमणी के आधार पर इनको भी एक साथ ही संकलित करने का प्रयत्न किया जा रहा है । यहां प्रत्येक पटल विभिन्न उद्देशों में विभक्त है । इन उद्देशों की सूची प्रत्येक खण्ड में दे दी गई है । इस नामावली से उन-उन उद्देशों के विषयों की सूचना मिल जाती है । उसी को यहाँ अधिक स्पष्ट रूप से प्रस्तुत किया जा रहा है ।

मूल ग्रन्थ की व्याख्या चतुर्थ देशकाध्येषक साधनोद्देश से प्रारंभ होती है । इसके पहले के तीन उद्देशों में से प्रथम सन्मार्गनियमोद्देश शताधिक श्लोकों में निबद्ध है । भगवान् कालचक्र की वन्दना के साथ सन्मार्ग की ओर बढ़ने के कुछ नियम बताये गये हैं । यहां प्रस्तुत ग्रन्थ में प्रतिपादित विषयों की भी सूचना दी गई है और विस्तार से योगिनियों के स्मरण की महिमा वर्णित है । इसके साथ द्वितीय तन्त्रदेशनोद्देश और तृतीय देशकाध्येषक-मूलतन्त्र लघुतन्त्र-संबन्धोद्देश में वर्णित विषयों के आधार ही मूलतन्त्र-लघुतन्त्र देशक

(उपदेष्टा) और अध्येषक (प्रश्नकर्ता) का, इनकी व्याख्याओं का और प्रवृत्ति काल आदि का विवरण ऊपर दिया जा चुका है ।

## प्रथम लोकधातु पटल

चतुर्थ देशकाध्येषक साधनोद्देश से ही ग्रन्थ की व्याख्या आरंभ होती है । प्रथम श्लोक के तीन चरणों की व्याख्या इस उद्देश में और चतुर्थ चरण की व्याख्या अगले देशकादिसंग्रहोद्देश में मिलती है । चतुर्थ उद्देश के विजहार-स्थाननिर्देश, सर्वज्ञ भाषा आदि विषयों का भी उल्लेख ऊपर हो चुका है । इसके साथ ही सन्ध्या भाषा आदि षट्कोटि[1] लक्षण का, तन्त्रप्रत्यय-गुरुप्रत्यय-आत्मप्रत्यय नामक [2]त्रिविध प्रत्ययों का, विविध कुलों का, एवंकार के स्वरूप का, ज्ञानकाय का, सिंहासन पद की निरुक्ति का, प्रादेशिक भाषा और सर्वज्ञ भाषा में वर्णित शास्त्रों का परिचय भी यहां दिया गया है । इस प्रकरण को समाप्त करते हुए टीकाकार पुण्डरीक एक विशिष्ट अवधेय बात यह कहते हैं कि हरि, हर आदि देवताओं में भी यदि कोई इस तरह के उत्कृष्ट गुणों से परिपूर्ण हैं, तो वे भी हमारे लिये वन्दनीय हैं (भा. 1, पृ. 41) ।

ऊपर सूचित पंचम उद्देश में प्रथम श्लोक के चतुर्थ चरण की व्याख्या के साथ लोकसंवृति-परमार्थसंवृति, नेयार्थ-नीतार्थ, चतुर्विध काय, संवृति-शून्यता, वज्रयोग, एकक्षणाभिसंबोधि, षोडश तत्त्व, मन्त्रयोग-संस्थानयोग, पंचाकाराभिसंबुद्ध-विंशत्याकाराभिसंबुद्ध-मायाजालाभिसंबुद्ध, [3]आलि-कालि (स्वर-व्यंजन), स्वरमेलापक जैसे शब्दों का अर्थ स्पष्ट किया गया है । यह भी बताया गया है कि वज्रयोग का वर्णन ज्ञानपटल में विस्तार से किया गया है ।

छठे मण्डलाभिषेकादिसंग्रहोद्देश में शून्य (अनाहत), ज्ञान, बिन्दु, वरकुलिश, षट्स्कन्ध, षड्रस, षडिन्द्रिय, षट्कुल, धर्मोदय, लौकिक (सप्तविध) और लोकोत्तर

---

1. 'षट्कोटि' शब्द की व्याख्या के लिये 'धी:' (अ. 6, पृ. 73-86) में प्रकाशित ''सप्तविधालंकाराख्यायिका न्याय'' शीर्षक निबन्ध देखिये ।
2. वसन्ततिलकटीका (पृ. 89) में इन तीन प्रत्ययों के साथ पर-प्रत्यय को भी जोड़कर प्रत्ययों की संख्या चार मानी गई है । किरणागम (शैवागम) और योगवासिष्ठ में ''गुरुत: शास्त्रत: स्वत:'' कह कर तीन प्रत्ययों का परिचय दिया गया है ।
3. आलि-कालि (स्वर-व्यंजन) के प्रसंग में व्यंजनों का परिचय भा. 1, पृ. 46 के अतिरिक्त यहीं पृ. 49 पर भी देखिये ।

(चतुर्विध) अभिषेक, धूमादिमार्ग, वीरक्रम-स्वाधिष्ठानक्रम-विशुद्धक्रम आदि विषय चर्चित हैं । यह भी बताया गया है कि स्कन्धविकार, द्वादश देवता, विश्वमान आदि की चर्चा आगे विस्तार से की गई है । सांख्यकारिका के आधार पर यहां तीर्थिक संमत प्रकृति, पुरुष आदि की भी चर्चा की गई है । यहां द्वितीय श्लोक के माध्यम से उन सभी प्रश्नों को उपस्थापित किया गया है, जिनके उत्तर के रूप में ही इस ग्रन्थ की रचना की गई है ।

सातवें लोकधातुसंग्रहोद्देश को प्रतिवचनसंग्रह, लोकधातुसंग्रह, वज्रकायसंग्रह, राह्वाद्युत्पादसंग्रह, चन्द्रकलादिविश्वमन्त्रसंग्रह, स्वरजन्मस्थाननिर्देश नामक छः अवान्तर विभागों में बाँटा गया है । प्रथम प्रतिवचनसंग्रह में प्रथम दो श्लोकों में पूँछे गये प्रश्नों का समाधान (प्रतिवचन) तृतीय श्लोक से प्रारंभ होता है । द्विविध संकेत, मन्त्र, मुद्रा आदि की भी प्रसंगवश यहाँ चर्चा की गई है । द्वितीय लोकधातुसंग्रह में लोक (भुवन) संस्थान की संक्षिप्त चर्चा के साथ ज्ञानवृद्ध, तपोवृद्ध, श्रुतवृद्ध और धनवृद्ध नामक चार प्रकार के वृद्धों की, लोकसंस्थान से संबद्ध [1]वैभाषिक मत की, वात (वायु), जल और धरा के विविध स्वरूपों की तथा विभिन्न भूतयोनियों की संक्षिप्त चर्चा की गई है । अन्त में बताया गया है कि लोकधातु की उत्पत्ति का विस्तार पंचम पटल में देखना चाहिये । मन्त्रयोनि वज्रकाय की चर्चा तृतीय उद्देश में है । यहां कहा गया है कि इसकी विस्तार से चर्चा आगे की ज़ायगी ।

चतुर्थ अवान्तर उद्देश में चन्द्र-सूर्य आदि ग्रहों के साथ पृथ्वी-वायु आदि के भेद वर्णित हैं । ऊपर द्वितीय उद्देश में भी इनकी चर्चा आई है । यहाँ यह भी बताया गया है कि [2]धनंजय नामक वायु मृत शरीर को भी नहीं छोड़ता । सात वारों के सन्ध्या-बीजों को भी यहां दिखाया गया है । पंचम अवान्तर उद्देश में चन्द्रकला की वृद्धि और हानि का क्रम वर्णित है । तिथियों के नन्दा आदि पंचविध भेदों का, षोडशी कला का, दक्षिणायन-उत्तरायण का और बारह संक्रान्तियों का निरूपण किया गया है । मात्राभेद का और प्रज्ञोपाय धर्म का परिचय देते हुए यहां मणि-मन्त्र-औषधि के अचिन्त्य प्रभाव को भी सूचित किया है । अन्तिम छठे अवान्तर उद्देश में मन्त्रजाप की पद्धति को समझने के लिये

---

1. लोकधातुसंस्थान का परिचय वैभाषिक मत के ग्रन्थ अभिधर्मकोश में विस्तार से देखा जा सकता है ।
2. धनंजय वायु मृत देह को भी नहीं छोड़ती, इस विषय का प्रतिपादन शारदातिलक जैसे शैव-शाक्त-स्मार्त तन्त्रों में भी मिलता है ।

स्वरों के जन्मस्थान ऊर्णाचक्र आदि का विवरण दिया गया है । अन्त में कहा गया है कि [1]अंगन्यास आदि का वर्णन आगे किया जायगा ।

छः अवान्तर उद्देशों वाले सातवें लोकधातुसंग्रहोद्देश के बाद आठवें लोकधातुमान-संग्रहोद्देश में समस्त लोकधातु (ब्रह्माण्ड) का मान बताया गया है । टीकाकार ने इस प्रसंग में अभिधर्मकोश का उल्लेख किया है । सर्ग-प्रतिसर्ग आदि पांच लक्षणों वाले पुराण साहित्य में भी भुवनकोश का वर्णन मिलता है । भुवनों के मानोन्मान, तिर्यग्-मान और वृत्तमान को बता कर विविध कल्पों एवं अरूप, रूप और काम नामक भुवनों का, आकाश आदि पंचविध कृत्स्नों (कसिण) का, नागभुवनों का, जम्बूद्वीप के अवान्तर द्वीपों का, मेरु आदि के विस्तार का, पीठ-उपपीठ आदि द्वादश भूमियों का, दिक्पालों के स्थानों का, भूमि के बारह खण्डों का, चार युगों का, मनुष्य के श्वास-प्रश्वास की संख्या का, श्वासभेद के आधार पर कालभेद का और 'पुरुष' पद की निरुक्ति का विवरण दिया गया है । यहाँ नागभुवनों के प्रसंग में बताया गया है कि इनके नामों में तीर्थिकों के साथ कोई विवाद नहीं है, अर्थात् इनके नाम सर्वत्र समान हैं । पीठ आदि बारह भूमियों की शरीर के भीतर भी स्थिति मानी गई है । उनके स्थानों का निर्देश करते हुए बताया गया है कि हृदय और पैर की बारह सन्धियों में ये स्थित हैं । श्वासमान और कालभेद के प्रसंग में पांच मण्डलों की चर्चा की गई है और कहा गया है कि अपने-अपने जन्मस्थान शून्य में सभी ग्रह स्थित हैं । मध्यमा से विनिर्गत होने वाले अपर पुरुष के स्वरूप पर आगे विचार करने की बात भी यहां (भा. 1, पृ. 76) कही गई है ।

नवां ज्योतिर्ज्ञानविधिमहोद्देश अपेक्षाकृत अधिक विस्तृत है (भा. 1, पृ. 77-123) । ज्योतिष शास्त्र में लघुकरण की प्रवृत्ति तथा ब्राह्म, सौर, यवन और रोमक सिद्धान्तों के नाश की यहाँ चर्चा की गई है । लघुकरण, मासध्रुवक, वारपद, सूर्यनक्षत्रध्रुवक, तिथ्यादि-गणित, सूर्यभोग, करणोक्त विधि, चन्द्रभोग, [2]नामाक्षरकल्पना, वर्षसंक्रान्तिध्रुवक, द्वादशवर्षध्रुवक, मूलध्रुवक, श्वासराशिचक्र, दिननिशाहानिवृद्धि, अहर्गण, मंगलशुद्धि, राशिचार, शीघ्रकर्मविधि, बुध-बृहस्पति-शुक्र-शनि शुद्धि, चारलक्षण, ग्रहास्तमनोदयकाल,

1. न्यासों का विवरण आगे (भा. 1, पृ. 195; भा. 2, पृ. 15, 22-23, 32, 40, 230, 249) देखिये ।
2. नामाक्षरकल्पना के प्रसंग में वर्णों और राशियों के विषय में यहाँ (भा. 1, पृ. 85-86) जो कुछ कहा गया है, वह आज भी पंचांगों में उसी रूप में मिलता है और उसी के आधार पर जातक के जन्मनाम का निर्धारण किया जाता है ।

राहुप्रवेश, नक्षत्रगोल, राशिगोल, गोलायाम, सूर्यभ्रमण, क्रान्तिमान, द्वादशमासभेद, मेरु पर्वत की स्थिति, सूर्यभ्रमणमान, लग्नोदयकाल जैसे ज्योतिष शास्त्र के विषय भी यहां वर्णित हैं ।

जो कुछ बाहर है, वह सब शरीर के भीतर भी विद्यमान है[1], इस सिद्धान्त के अनुसार यहां देह में मध्यमा नाडी में स्थित श्वासप्रश्वास प्रक्रिया में भी काल की स्थिति का विस्तार से वर्णन है (भा. 1, पृ. 108-123) । ग्रहमण्डल, नक्षत्रसमुच्चय, चारबल; सूर्य-चन्द्रपद, राहुप्रवेश, शून्यचरणप्रवेश, कालचक्रवर्ष, मासध्रुवक आदि विषयों की आध्यात्मिक व्याख्या प्रस्तुत की गई है । यहाँ (भा. 1, पृ. 120) बागदा (बगदाद) में म्लेच्छों के साथ हुए युद्ध का वर्णन है । यह लघुकालचक्र तन्त्र की प्रवृत्ति के पूर्वोक्त काल की पुष्टि में सहायक है ।

दसवें महोद्देश में स्वरोदय और यन्त्रविधि प्रदर्शित है । स्वरोदय की प्रक्रिया ज्योतिष और तन्त्रशास्त्र दोनों से संबद्ध है । प्रारंभ में यहां स्वरोदय की प्रक्रिया का विस्तार से निरूपण कर बताया गया है कि इसकी सहायता से शुभाशुभ फल का ज्ञान किया जा सकता है । स्वरप्रश्नप्रक्रिया, श्वासबल, लग्नयोग, ताराबल, फणिचक्र, आयुर्दशाफल, प्रतीत्यसमुत्पाद प्रक्रिया, भूमिबल, योगिनीबल, विष्टिबल, राहुबल, योधबल, मूलराहुबल आदि का वर्णन है । संग्राम आदि के प्रसंग में इनका विचार किया जाता है । इस प्रकरण में प्रतीत्यसमुत्पाद प्रक्रिया का ज्यौतिष शास्त्र की पृष्ठभूमि में विवरण दिया गया है । स्वरोदय की प्रक्रिया को पूरा कर (भा. 1, 123-142) आगे (भा. 1, 143-152) विविध प्रयोजनों की सिद्धि के लिये अनेक प्रकार के यन्त्रों का वर्णन किया गया है । इनमें पाषाणयन्त्र, जलयन्त्र, वातयन्त्र, नाराचयन्त्र, पातालखड्गयन्त्र आदि का स्वरूप बताया गया है । दुर्गभेद आदि की प्रक्रिया के साथ ही यहां युद्ध के लिये उपयोगी स्यन्दन (रथ)-लक्षण, यात्राचलगृहलक्षण (डेरा-तम्बू), वसन्तोत्सव के लिये चक्रदोलालक्षण, बगीचे को सींचने के लिये जलयन्त्र आदि का विवरण देते हुए कहा गया है कि दुष्टों के निग्रह और धार्मिकों की विजय के लिये इन विधियों को बताया गया है ।

ग्यारहवें उद्देश में म्लेच्छ धर्म के उत्पाटन की तथा बौद्ध धर्म की पुनः प्रतिष्ठा की बात कही गई है । भारतवर्ष को यहां भी कर्मभूमि कहा गया है । कैलास, हिमगिरि, संभल देश, मत्स्य आदि आठ अवतार, बागदा नगरी, रौद्र कल्की, रुद्र, स्कन्द, गणेश, हरि

1. तन्त्रशास्त्र के अतिरिक्त कौल और नाथ योग में भी यह सिद्धान्त मान्य है ।

आदि की चर्चा करते हुए बताया गया है कि संभल देश में उत्पन्न कल्की हरि, हर, अश्वत्थामा, हनूमान् आदि की सहायता से म्लेच्छ धर्म का उच्छेद कर देंगे । अन्तिम श्लोक में प्रथम लोकधातु पटल के प्रतिपाद्य विषयों की पुनः संक्षिप्त सूचना दी गई है ।

## द्वितीय अध्यात्म पटल

यहां प्रथम कायवाक्चित्तोत्पत्ति-चतुरार्यसत्यनिर्णय महोद्देश का प्रारंभ करते हुए प्रथम श्लोक में सुचन्द्र सकल त्रिभुवन की देह में स्थिति को जानने की इच्छा प्रकट करते हैं और तदनुसार भगवान् सुगत उत्तर में कहते हैं कि पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, विद्युत्, इन्द्रधनुष, वायुमण्डल, राशिचक्र, चन्द्र-सूर्य-राहु, मेरुपर्वत, नाग, मानव, देवता, ग्रह-नक्षत्र, संक्रान्ति, मास, पक्ष आदि इस देह के मध्य में भी स्थित हैं । अपने-अपने वर्णों (बीजाक्षरों) के आधार पर इनको जाना जा सकता है । मनुष्य शरीर की उत्पत्ति की प्रक्रिया को बताते हुए गर्भ में जीव की मत्स्य आदि दस दशाओं को, कौमार आदि अवस्थाओं को, रक्त-मांस आदि धातुओं के उद्भव को और हस्त-पाद आदि अंगों के विकास को बताते हुए यहां चार आर्यसत्यों में से दुःखसत्य, मार्गसत्य और समुदयसत्य का स्वरूप बता कर शुद्धकाय, धर्मकाय, संभोगकाय और निर्माणकाय का स्वरूप बताते हुए काय, वाक्, चित्त और ज्ञान की उत्पत्ति का निरूपण किया गया है । स्कन्ध, धातु, वायु, चक्र आदि का स्वरूप भी यहां प्रदर्शित है ।

समुदयसत्यादिमहोद्देश नामक द्वितीय उद्देश में भी समुदयसत्य का ही अधिक विस्तार से निरूपण है । उष्णीष आदि चक्रों में सहजकाय आदि की स्थिति को बताते हुए कायाधार और वायु-नाडी के भेद से षट्कुलों की चर्चा है । भावप्रवेश, धातुवर्ण, प्रज्ञोपायालिंगन, चन्द्रसूर्य-शुक्ररजः-कृत्य, आकाश आदि तत्त्व, प्रकृति-पुरुष नियम, नक्षत्रस्थिति, भूतयोनि, स्वर्ग आदि लोकों की स्थिति, गार्हपत्य आदि तथा विद्युत् आदि त्रिविध अग्नियों की स्थिति, वार-घटिका, प्राणशक्ति आदि की स्थिति, पंचमंडल प्रवाह, प्राण आदि दस वायु तथा इनके कृत्य, नाडियों की तीर्थिक-संमत नामावली, कण्ठ आदि नाडीचक्र, प्राणशक्ति का प्रवाह तथा क्षेत्र-उपक्षेत्र आदि की आभ्यन्तर स्थिति भी चर्चित है । मण्डल आदि के विषय में कहा गया है कि आगे इनका विस्तार है ।

तृतीय उद्देश का नाम चक्रवर्तिम्लेच्छयुद्ध-कालचक्रकुलतन्त्र-नाडीकुलोत्पाद महोद्देश है । म्लेच्छधर्मोत्पाटन की चर्चा प्रथम लोकधातुपटल (भा. 1, पृ. 153-156) में

भी की गई है । हनूमान्, अश्वत्थामा आदि पदों का आध्यात्मिक अर्थ देते हुए यहाँ आध्यात्मिक युद्ध की चर्चा की गई है और बताया गया है कि इसकी विशेष चर्चा पंचम पटल में परमाक्षरज्ञानसिद्धि में की जायगी । आगे त्रिकुल, षट्कुल, षट्त्रिंशत्कुल के भेद से विविध तन्त्रों का परिचय देकर बाह्य (षड्विध) और आध्यात्मिक (त्रिविध) मुद्राओं का स्वरूप बताया गया है और देव-देवियों के विभिन्न गणों का, योगिनियों का तथा कालचक्रनाड़ी, मृत्युनाड़ी, षट्कुलनाड़ी का स्वरूप निदर्शित है । अन्त में टीकाकार ने बताया है कि सूक्ष्मा, अवधूती और मध्यमा—ये तीनों पर्याय नाम हैं ।

चतुर्थ उद्देश में अरिष्टमरणलक्षण और नाडीच्छेद का स्वरूप निदर्शित है । अकाल मरण के प्रसंग में द्वादशार राशिचक्र का तथा अरिष्ट और रिष्ट पदों का अर्थ बताया गया है । राशिचक्रन्यास, चन्द्रारिष्ट, सूर्यारिष्ट का द्विविध व्याख्यान, मध्यमारिष्ट, तीर्थिक मत का खण्डन, कालोत्तरनामक [1]ऊर्ध्वस्रोत की चर्चा, प्राणप्रवाह, मृत्युश्वासारोहण, श्वास-लिप्ता-घटिका-दिन चक्र की बाह्य और आन्तर स्थिति, नाडिकाच्छेद, नाडीदेवताक्षर, कर्म और क्रिया चक्र में स्वर-व्यंजन की स्थिति, निर्माण आदि चक्रों में दस वायुओं का प्रवाह, कालनाड़ी, धर्मचक्र आदि में चन्द्र-चरणों की स्थिति, चतुः-पर्वस्थान, ऋणधनचक्र, वर्णसंख्या, धातुविकार, मृत्युलक्षण और छायापुरुष जैसे विषय यहां वर्णित हैं और टीकाकार ने इनकी विशद व्याख्या की है ।

पंचम उद्देश का नाम क्षणलक्षणकालचक्रनियम महोद्देश है । प्रथमतः यहां च्युतिक्षण और आलयविज्ञान की चर्चा है । उपनिषदों की पद्धति से यहां जगत् को अग्नीषोमात्मक माना गया है (भा. 1, पृ. 214) । लोकसंवृति, समुदयनियम, कर्मबन्धनियम, [2]अष्टविध प्रकृति, ज्ञानमूर्ति, पंचशून्य, चतुर्विध प्रकृति, त्रिविध कर्म, स्वकर्मफलोपभोग, मन

---

1. शैवागमों में ऊर्ध्वस्रोतस् के रूप में शिव के ऊर्ध्व ईशान मुख से विनिर्गत 28 शैवागमों का ग्रंहण किया जाता है । यद्यपि इन आगमों और उपागमों की सूचियों में कालोत्तर का उल्लेख नहीं मिलता, तो भी यह शैवागमों का प्रसिद्ध ग्रन्थ है । गुह्यसिद्धि (8.12) में निःश्वाससंहिता के साथ कालोत्तर को भी सिद्धान्तशास्त्र के रूप में ही उद्धृत किया गया है । प्रज्ञापारमिताशास्त्र की तरह कालोत्तरागम के भी 13 संस्करणों का परिचय मिलता है । इनमें से त्रिशतिकालोत्तर का भट्ट रामकण्ठ की वृत्ति के साथ पांडिचेरी से प्रकाशन हो चुका है ।
2. भगवद्गीता (7.4) में पंच महाभूत, मन, बुद्धि और अहंकार का अष्ट प्रकृति के रूप में उल्लेख है । शैव-शाक्त आगमों में पुर्यष्टक और सूक्ष्म पुर्यष्टक का भी उल्लेख मिलता है । सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय से प्रकाशित अष्टप्रकरण की विशेष शब्दार्थसूचिका में पुर्यष्टक शब्द देखिये ।

की [1]इच्छा-ज्ञान-क्रिया आदि चतुर्विध शक्तियाँ, बन्ध-मोक्ष, कर्मवाद, भावोत्पाद, देव[2] आदि चौदह प्रकार की सृष्टि, [3]संसारवासना, विद्या का परिनिष्ठित स्वरूप, पूर्वजन्म में कृत [4]योगाभ्यास की महिमा, बौद्ध-आसुर-भौत नामक त्रिविध [5]योगाभ्यास तथा इनके भेद, ज्ञानदेशना, दिन-निशा नियम, ज्योति:-धूम-विमिश्र नामक तीन मार्ग, वासनापगम, मृत्युलक्षण, मरणकालनियम आदि विषयों का विशद निरूपण किया गया है ।

रसायनादिबालतन्त्र महोद्देश नामक छठे उद्देश में प्रधानत: रसायनशास्त्र और बालचिकित्सा का निरूपण लौकिक सिद्धि के लिये किया गया है । टीकाकार ने [6]सेकोद्देश के प्रमाण से प्राण और अपान व्यापार का निरूपण कर कहा है कि लोकोत्तर सिद्धि के लिये धूमादि मार्ग उपदिष्ट हैं । [7]अकालमरणवंचना का भी यहां निर्देश है, जिसका कि विशद वर्णन आगे किया गया है । बालकों में होने वाले रोगों का, जठररोग, पृष्ठशूल, कुष्ठरोग आदि के निवारण के उपायों के साथ पर्यंकबन्ध आदि मुद्राओं का स्वरूप भी बताया गया है । अरिष्टवंचन के लिये नाडीबन्ध, प्राणायाम नियम, योगचर्या, अवधूत योगी भैषज्य, पंचामृतयोग, पंचप्रदीप आदि का स्वरूप बताते हुए यहां पुन: अनेक प्रकार की व्याधियों से मुक्ति के लिये प्रयोग प्रदर्शित हैं । सिद्ध रसायन, मध्य रसायन आदि की चर्चा यहां[8] (भा. 1, पृ. 239-240) संक्षेप में ही की गई है । कक्षपुट (गन्धशास्त्र) का यहां कुछ विस्तार किया गया है (भा. 1, पृ. 241-249) । आगे सुखप्रसव के लिये यन्त्र का स्वरूप बता कर बालतन्त्रोक्त विषय वर्णित हैं । [9]भूततन्त्रोक्त मुद्राबन्ध भी यहां चर्चित है ।

---

1. शैव-शाक्त तन्त्रों में इच्छा, ज्ञान और क्रिया नामक तीन ही शक्तियों का वर्णन मिलता है ।
2. सांख्यकारिका (श्लो. 53) में भी चतुर्दशविध सर्ग प्राय: इसी रूप में वर्णित है ।
3. संसारवासना के प्रसंग में मूल ग्रन्थ में—"भावे त्यक्ते प्रयात्यक्षयपरमपदम्" (2.95) इत्यादि वचन उपलब्ध है । इसकी तुलना विज्ञानभैरव के "भावे न्यक्ते......विकसत्यतिभावना" (श्लो. 61) इस वचन से कीजिये ।
4. भगवद्गीता (6.40-45) से तुलना कीजिये ।
5. पांचरात्र वैष्णव आगम की जयाख्या संहिता के योगाख्यान पटल (33. 12-13) में प्राकृत, पौरुष और ऐश्वर्य नामक त्रिविध योग वर्णित है ।
6. यह ग्रन्थ अब रोम (इटली) से सन् 1994 में प्रकाशित हो चुका है ।
7. यह विषय प्राय: सभी तन्त्रागम-ग्रन्थों, पुराणों और नाथयोग के ग्रन्थों में भी मिलता है । यहाँ भी देखिये—भा. 1, पृ. 190-199, 229.
8. रस, उपरस आदि का विवरण आगे (भा. 3, पृ. 131-144) अधिक विस्तार से दिया गया है ।
9. शिव के पूर्व मुख (तत्पुरुष) से नि:सृत गारुड़ तन्त्रों से संबद्ध वृत्त (श्लोक) आगे (भा. 2, पृ. 237-239) देखे जा सकते हैं । गारुड़ तन्त्रों का प्रधान विषय विषचिकित्सा है । प्रस्तुत स्थल पर भूततन्त्रोक्त विधियाँ चर्चित हैं । भूत तन्त्रों की उत्पत्ति शिव के सद्योजात (पश्चिम) मुख से मानी गई है । भूत तन्त्रों का प्रमुख विषय मानसिक रोगों की चिकित्सा है ।

मण्डलस्थान की भी संक्षिप्त चर्चा की गई है । टीकाकार ने प्रसंगवश शान्तिक कुण्ड की चर्चा की है और कहा है कि विविध कुण्डों का निरूपण [1]आगे किया गया है । पुत्र-प्राप्ति की और ग्रह-पीड़ितों के लिये स्नान की विधि भी यहां वर्णित है । 36 योगिनियों के पूजाविधान के साथ यह उद्देश पूरा होता है ।

सप्तम स्वपरदर्शनविचार महोद्देश के प्रारंभ में टीकाकार ने बौद्धों और तीर्थिकों की समानता और असमानता की चर्चा कर बुद्धदेशना का स्वरूप बताया है । आगे क्रमशः ब्राह्मणमत, विष्णुमत, ईश्वर(शैव)मत, लोकायत, म्लेच्छ, क्षपणक (जैन) मतों की चर्चा कर इन सब तीर्थिक मतों का खण्डन किया गया है । प्रतीत्यसमुत्पाद की प्रक्रिया को भी यहां स्पष्ट किया गया है । शैवमत और जैनमत (क्षपणक) का स्वरूप यहां आकर्षक रूप में प्रस्तुत है । बौद्ध दार्शनिकों के चार प्रस्थानों में से वैभाषिक, सौत्रान्तिक और योगाचार मत में भी दूषण दिखा कर शून्यवादी माध्यमिक मत की स्थापना की गई है । क्षपणक मत का खण्डन भी यहां विस्तार से मिलता है । योगी के लिये स्वमत के साथ परमत के दूषण की वर्जना, धर्म और अधर्म की मीमांसा आवश्यक बताई गई है । अन्त में मंजुश्री कहते हैं कि इन्द्र, नागराज, वेद, ॐकार आदि सब [2]कुछ मैं ही हूँ । हे राजन् ! तुम मेरी शरण में आओ । यशोनृपति के मुख से मंजुश्री-सुचन्द्र के संवाद के रूप में प्रस्तुत इस उपदेश को सुन कर सूर्यरथ उनका नमन करते हैं ।

## तृतीय अभिषेक पटल

इस पटल में छः उद्देश हैं । प्रथम वज्राचार्यादिसर्वकर्मप्रसरसाधनलक्षण महोद्देश के प्रथम श्लोक में अध्यात्म पटल के विषयों की संक्षिप्त चर्चा कर सुचन्द्र कालचक्रमण्डल के उपदेश की प्रार्थना करते हैं । उत्तर में भगवान् वज्राचार्य-दुष्टाचार्यपरीक्षा, सच्छिष्यलक्षण, शुक्लपर्वनियम, योगिनीपूजा, अवधूतशिष्य, भूमिपरीक्षा, दिग्विभाग, विविध कुण्डस्वरूप एवं प्रमाण, घटलक्षण, क्रूरवेला, होमसमिधा, होमद्रव्य, रजोविधि, रजोविशुद्धि, सूत्रलक्षण, आसन, अक्षसूत्र, पूजाविधि, यन्त्रलेखन एवं प्रतिष्ठा जैसे विषयों का उपदेश करते हैं । टीकाकार ने कहा है कि वज्राचार्य को द्वादश कर्मविधि को जानना और परोपकार के लिये उनका उपयोग करना चाहिये ।

---

1. अष्टविध कुण्डों के स्वरूप और उनके विनियोग आदि के विषय में आगे (भा. 2, पृ. 70-76) देखिये ।
2. इस तरह के वचन भगवद्गीता (10.41; 18.66) में भी मिलते हैं ।

द्वितीय उद्देश का नाम रक्षाचक्रपूर्वंगम-भूम्यादिसंग्रहोद्देश है । प्रथमतः यहां रक्षाचक्र का निर्माण परमावश्यक माना गया है और उसकी विधि बताई गई है । इसके लिये अंगन्यास, सप्तदशशूक आदि वज्रों में बीजाक्षरों का विन्यास अपेक्षित है । दस क्रोधराज, भूतबलिमन्त्र, चतुःसन्ध्याविधि, भूमिशुद्धि, स्थानशुद्धि, भूमिशोधन, तिथिनिर्णय, शिष्यरक्षाविधि, दुर्निमित्तलक्षण, परिघलक्षण, इष्टदेवतालम्बन, मन्त्रविधि, करशुद्ध्यादिषडंगन्यास, सप्तविधपूजाविधि, पृथिवीविसर्जन, मारनिर्घातन, भूम्यधिवासन, घटाधिवासन, वज्रसूत्राधिवासन, शिष्याधिवासन, बलिविशोधन, सप्तविधाभिषेक, उत्तराभिषेक, षड्विधमुद्रा, चर्मोद्धरण, नागराजविन्यास, षोडशपदिक, मारशतकुल-मुण्डमालाबीज, प्रत्यंगमालामन्त्र जैसे अभिषेक विधि से संबद्ध विविध विषयों का स्वरूप यहां बताया गया है ।

तृतीय मण्डलवर्तन महोद्देश में विविध मण्डलों के निर्माण की विधि वर्णित है । सूत्रपातनियम, कायमण्डल-वाङ्मण्डल-चित्तमण्डल की निर्माण-पद्धति और तोरण आदि के परिमाण का निरूपण कर उनमें रजःपात की पद्धति बताई गई है और पांच प्रकार के वर्णों (रंगों) का निर्माण किन द्रव्यों से किया जाय, यह भी बताया है । चित्तविशुद्धि, वाग्विशुद्धि आदि से इनकी विशुद्धि कर मण्डल के वेदिका, बकुली, क्रमशीर्ष, पट्टिका आदि अवयवों का निरूपण करते हुए यहां बताया गया है कि किस अवयव का कौन सा वर्ण होना चाहिये । मण्डल के निर्माण की पद्धति को बताने के बाद यहां उनके विभिन्न अवयवों में नागराज आदि के आसन, चन्द्रादित्योदय स्थान, प्राकाररेखा दोष आदि विषय भी निर्दिष्ट हैं । जो कुछ बाहर है, वह सब साधक के देह के भीतर भी है, इस नियम के अनुसार रजोमण्डल की आन्तर विशुद्धि भी यहां वर्णित है । इसी क्रम में विविध मण्डलों की विशुद्धि के प्रकार को बता कर आगे इनमें पूजनीय देवताओं के चिह्नों (लक्षणों) और मन्त्रों का निरूपण और ज्ञानवज्र आदि का स्वरूप प्रदर्शित है । चन्द्रसूर्यासन में स्थूल-सूक्ष्म-पर के भेद से मन्त्रबीजों के तथा विविध देवताबीजों के न्यास की विधि भी यहां विस्तार से वर्णित है । उद्देश के अन्त में विधिविधानपूर्वक निर्मित मण्डल की रक्षा के लिये नियोजित शिष्यों की योग्यता का उल्लेख करते हुए बताया गया है कि उसे 25 प्रकार के व्रतों का पालक, 14 प्रकार की मूलापत्तियों से रहित तथा 10 तत्त्वों का जानकार होना चाहिये ।

चतुर्थ उद्देश का नाम मण्डलाभिषेक महोद्देश है । यहां सबसे पहले विविध कर्मों के लिये उपयोगी कुण्डों का लक्षण बताया गया है । इन कुण्डों के निर्माण की विधि भी यहां वर्णित है । शान्तिक, पौष्टिक आदि कुण्डों का निरूपण करने के बाद होमविधि का तथा वैश्वानर विशुद्धि के प्रसंग में दक्षिणाग्नि, गार्हपत्य और आहवनीय नामक त्रिविध अग्नियों का तथा उनके विद्युत्, सूर्य और क्रव्याद नामक लौकिक स्वरूपों का निरूपण करते हुए टीकाकार ने ऋग्वेद को उद्धृत किया है । अग्नि में किस द्रव्य की आहुति कैसे दी जाय, इसको बताते हुए यहां अभिषेक के लिये उपयोगी पंचप्रदीपगुडिका, मण्डलप्रतिष्ठा, मन्त्रनियम, पुष्टि आदि के साधक मन्त्र, मण्डलभूमिविशुद्धिबीज, मुद्राबीज, चित्त-वाक्-काय मण्डल में देवतार्चन, अष्टश्मशान आदि की विस्तार से चर्चा करके दक्षिणा-शुद्धि, दशविध दान, पूर्वसेवा, वज्रनृत्य, कायाद्यधिष्ठान, लोचनाद्यधिष्ठान, दिव्यावेश, आवेशोपशमन, 25 प्रकार के व्रत, मण्ड़लप्रवेश, सप्ताभिषेक विधि, धान्याद्यधिवासन, बाह्याध्यात्मिक समय, सेकविशुद्धि, अभिषेकफल, मूलापत्तिविशुद्धि जैसे अभिषेकोपयोगी विषय यहां विस्तार से वर्णित हैं ।

पंचम प्रतिष्ठा-गणचक्रविधि-योगचर्या महोद्देश में प्रतिष्ठा, गणचक्रविधि और योगचर्या—ये तीन विषय प्रधानतः वर्णित हैं । भिक्षु, श्रामणेर और गृहस्थ के लिये अभिषेक की अलग-अलग विधियां हैं । गृहस्थ धर्म के रूप में यहां असि, मसि और वाणिज्य का उल्लेख है । प्रतिष्ठा और अभिषेक विधि का उपसंहार करते हुए यहां बताया गया है कि इससे दसपारमिता, दसवशिता, दसभूमि और दसबलों की विशुद्धि होती है । उत्तराभिषेक में मुद्रादान की पद्धति को बता कर षोडश आनन्द, चतुर्योग, कर्ममुद्राविशुद्धि, कायादिमुद्रात्रय, पंचविध परिमण्डल, संचारविधि, तारादिकुल, योगिनीकुल, वज्रपूजा, चतुर्मुद्रा, शरीरलक्षण, षट्त्रिंशद् दूती, चतुर्विधसमय, षट्त्रिंशत् समय, खेचरसमय, षट्त्रिंशज्जातिभेद, शरीरावयवसमय, चक्रमेलापक, अर्घदान, षट्त्रिंशदिच्छा, समयद्रव्यविशुद्धि; समयदशक, समयविशुद्धि, मेलापक, पीठादिस्थान, अध्यात्मपीठ, षट्त्रिंशद्बोधिपाक्षिक धर्म जैसे विषयों का वर्णन किया गया है और अन्त में बताया गया है कि बौद्ध, शैव आदि मतों का अनुसरण करने वाले योगियों को इन चर्याओं का अपनी रुचि के अनुसार आचरण करना चाहिये ।

छठे मुद्रा-दृष्टि-मण्डलविसर्जन-वीरभोज्यविधि महोद्देश में विभिन्न करमुद्राओं का, परस्पर संभाषा मुद्राओं का, प्रतिमुद्राओं का, दृष्टिसंकेतों का, छोमका (सन्ध्याभाषा) का,

मण्डलविसर्जन विधि का और वीरभोज्यपद्धति का वर्णन है । पहले जिनपति, दिव्य, क्रोध, चिह्न, कुल आदि विभिन्न मुद्राओं का स्वरूप और प्रयोजन बताया गया है । समयमेलापक और चक्रमेलापक के प्रसंग में परस्पर संभाषण में प्रयुक्त होने वाली छोमका शब्दावली का उल्लेख है । प्रसंगवश करुणाभिषेक और अवधूतशिष्याभिषेक का स्वरूप निरूपित है । अन्त में अभिषेक के लिये निर्मित मण्डल का और मण्डल के निर्माण में उपयुक्त रज आदि का विसर्जन कर दिया जाता है और बाद में वीरों को भोजन कराया जाता है । भिक्षुणी पंक्ति, महल्लिका पंक्ति और उपासिका पंक्ति को ज्येष्ठ-कनिष्ठ के क्रम से आसन दिये जाते हैं । सर्वज्येष्ठ आचार्य गणचक्रनायक कहलाता है । सोलह प्रकार के भय और उपद्रवों की शान्ति की विधि भी यहां वर्णित है । आगम आदि तीन प्रत्ययों की टीकाकार ने पुनः चर्चा की है । संवृति और परमार्थ, भोग और मोक्ष की भी यहां चर्चा है । यहां (भा. 2, पृ. 148) का अन्तिम श्लोक टीकाकार का न होकर प्रतिलिपि कराने वाले [1] आवुक से संबद्ध है ।

## चतुर्थ साधन पटल

इस पटल में पांच उद्देश हैं । प्रथम श्लोक में पूर्ववत् पूर्व (तृतीय) पटल में वर्णित सात सामान्य अभिषेकों और चार विशेष अभिषेकों को जान लेने के बाद अब सुचन्द्र भगवान् कालचक्र की साधना के प्रकार को जानने की जिज्ञासा करते हैं और भगवान् लौकिक सिद्धियों को प्राप्त करने के लिये विविध साधनों (प्रयोगों) का उपदेश देने की प्रतिज्ञा करते हैं । भगवान् के आराधन-योग्य स्वरूप की कल्पना, साधना के उपयुक्त पर्वत, श्मशान आदि स्थान, वक्त्रशुद्धि, द्वादशदेवी बीजाक्षर, त्रिशरणगमन, पापदेशना, पुण्यानुमोदना, शून्यतालक्षण, मण्डलेश ध्यान, लोकोत्तर समाधि जैसे विषय वर्णित हैं । इस उद्देश का शीर्षक स्थानरक्षा-पापदेशनादि महोद्देश है ।

द्वितीय उद्देश में उत्पत्तिक्रम से कायनिष्पत्ति का प्रकार प्रदर्शित है । प्रथमतः यहां कालचक्रमण्डल और उसके अवयवों का वर्णन है । टीकाकार ने उसका स्वरूप विस्तार से बताया है । आध्यात्मिक काय की निष्पत्ति की प्रक्रिया को बताते हुए गर्भनिष्पत्ति, अस्त्रवृन्द, विविध चिह्न, विश्वमाता का लक्षण, वज्रसत्त्वनिष्पत्ति, आध्यात्मिक गर्भ के विभिन्न मासों की स्थिति, चित्तमण्डल की स्थिति, वाङ्मण्डल के देवता, ६४ योगिनियां,

---

1. इस तरह के आवुक अथवा आवुकदत्त नाम से अंकित श्लोक अन्यत्र (भा. 1, पृ. 272; भा. 2, पृ. 251) भी उपलब्ध हैं ।

उनके आयुध आदि विषयों की चर्चा की गई है । चामुण्डा आदि देवियों के कमल आदि आसनों का वर्णन कर नित्यानित्य स्थिति और आधाराधेय भाव को भी बताया गया है । उत्पत्तिक्रम के अनुसार देवीगुह्य में प्रसूति के रूप में कायनिष्पत्ति की प्रक्रिया इस तरह से पूरी होती है ।

तृतीय उद्देश का नाम प्राणदेवतोत्पाद महोद्देश है । यहां मैत्री-करुणा-मुदिता-उपेक्षा स्वभाव लोचना-मामकी-पाण्डरा-तारिणी देवियों की और योगियों की निष्यन्द-विपाक-पुरुषकार-वैमल्य नामक स्थितियों की चर्चा है । ये देवियां शून्यता में प्रविष्ट देवता के प्रबोधन के लिये उसकी स्तुति करती हैं । आगे ज्ञानचक्राकर्षण, उत्पत्तिक्रम से ज्ञान देवताओं और समय-देवियों की एकता, उपायषट्क, प्रज्ञादिषट्क, वज्रनृत्य, कुलमुद्रण, [1]पंचब्रह्मलक्षण, पंचबुद्ध, षष्ठ धर्मोदय आदि का स्वरूप बताते हुए टीकाकार (भा. 2, पृ. 187) कहते हैं कि बीज से चिह्न की उत्पत्ति और चिह्न से देवता की उत्पत्ति की प्रक्रिया को जानना योगी के लिये आवश्यक है । यहां विभिन्न बीजाक्षरों की चर्चा करते हुए कुल और कुलीय के संबन्ध को एवं चतुःकाय-परिशुद्धि की प्रक्रिया को बताते हुए देवताबिम्ब की निष्पत्ति भी चर्चित है । आगे कायाधिष्ठान, वागधिष्ठान और चित्ताधिष्ठान की प्रक्रिया को बताते हुए टीकाकार चक्रों में स्थित नाड़ियों की स्थिति को स्पष्ट करते हैं । धूमादिविशुद्धि, बुद्धविशुद्धि, शुद्धधर्मकाय आदि की उत्पत्ति, चतुष्कायकृत्य, प्रत्यालीढ आदि पदों की विशुद्धि भी यहां बताई गई है ।

चतुर्थ उत्पन्नक्रमसाधन महोद्देश का प्रारंभ मण्डलराजाग्री, कर्मराजाग्री, बिन्दुयोग और सूक्ष्मयोग नामक चतुर्विध योग के वर्णन से होता है । प्राणायाम और प्रत्याहार के स्वरूप को बता कर मृदु आदि मात्राओं के भेद से लौकिक सत्य के सेवा आदि अंगों का और परमार्थ सत्य के रूप में बुद्धबिम्बनिष्पत्ति का स्वरूप भी यहां प्रदर्शित है । आगे षडंग योग का विस्तार से वर्णन है । षडंग योग के अभ्यास से प्राप्त होने वाले फल को बता कर शून्यताबिम्ब के साधन की दृष्टि, आदियोग-रात्रियोग-दिवायोग का स्वरूप, विकल्पभावना, प्राणप्रवेश और देवताविसर्जन के साथ चतुर्विध योग प्रकरण का उपसंहार कर द्विविध

1. शिव के पाँच वक्त्र (मुख) पंचब्रह्म के नाम से प्रसिद्ध हैं । ये हैं—सद्योजात, वामदेव, अघोर, तत्पुरुष और ईशान । इनको क्रमशः वैरोचन, अमिताभ, रत्नसंभव, अमोघसिद्धि और अक्षोभ्य नामक पंचबुद्धों का प्रतिनिधि माना गया है । देखिये—भा. 2, पृ. 186.

